नहीं गया उसे लगता रहा कि कुछ होगा और उसके घर का सामान भी साथ ही साथ उठकर चला जाएगा। वह जानता था कि जब तक केस कोर्ट में है, ऐसा नहीं हो सकता, पर एक सैकिण्ड के लिए भी यह भय वह अपने अन्दर से नहीं निकाल सका। पाचवें दिन घर से बाहर निकला तो बाहर की दुनिया को पहचानना बहुत मुश्किल पड़ा। बस्ती, पटरिया, पान की दुकान गली, गली, फिर बड़ी सड़क। उसे लगा वह किसी एक दम अनजान दुनिया में निकलकर बाहर आया है। सड़क पर आते ही वह सवाल उसके सामने लपककर खड़ा हो गया। कहा जाए? और क्या जाये? एक ही सिक्के के दोनो तरफ ये दोनो सवाल लिखे हैं और वह सिक्का सड़क पर आते ही उसके अन्दर उछलने लगता है। चित पट के खेल की तरह। कभी एक सवाल ऊपर होता है तो कभी दूसरा। पहले सिक्के की इस चित पट का सुधीर बड़ा मजा लिया करता था पर आज सिक्के के धार दार किनारे उसके भीतर के मास को कही कुतर रहे हैं और उसे सास लेना दूभर हो रहा है। अचानक उसके सिर में एक सवाल बड़ी तेजी से घूमा है। उसके ठीक सामने, सिर से निकलकर धरती पर गिरा है और दिवाली के उत्सव में छूटने वाली चकरी की तरह घूमते घूमते ही बड़ा होता गया है। सुधीर ने ध्यान से सवाल का मजमून पढा है—यह तुम खुद से इतने अपरिचित क्यो रहते हो? सवाल उसने कई बार पढा है। मतलब समझने की कोशिश की है। कौन किससे अपरिचित रहता है? सुधीर सुधीर से? या नम्बर दो नम्बर तीन से और

क्या कर डाला सुधीर तुमने अपने साथ? तुमने कुछ ऐसा किया जो शायद तुम्हारे स्वभाव के विपरीत था। कुछ दिन तुम्हारी समझ में नहीं आया कि कौन तुम्हारे अन्दर बड़ा हर समय सियार की तरह रोया करता है। उस आवाज को अनसुना करने के लिए तुमने कुछ ऐसे कार नामे करने शुरू कर दिये जो तुम्हारे स्वभाव के और भी विरुद्ध थे। सुधीर नम्बर एक था। गला घोटने की प्रक्रिया में पैदा हुए दूसरे सुधीरो की संख्या बढती जा रही है। असली सुधीर और प्रतिभा का सुधीर एक तरफ और अन्य अनेक सुधीर लड़ाई जारी है देखा, प्रतिभा जीतती है कि दुनिया

अपने जिन्दा रहते प्रतिभा को हारने दोगे ?

नही, प्रतिभा जीतेगी

पर, यह शरीर, इसको जिन्दा रखने के साधन और वह शरीर को झुलसा देने वाली लपटें

कुछ भी हो, जैसे भी हो, प्रतिभा को जीतना ही चाहिए नही तो आदमी आदमी से सहानुभूति रखना छोड देगा

हा, प्रतिभा को जीतना चाहिए

सुधीर सोचता खडा था कि बस आ गई। सब भाग दौडकर चढ गये। बस खिसकने लगी तो अनमने मन से सुधीर भी चढ गया

अजीब मौसम है आज। पूरे आकाश मे धुध जसे बादल घिरे हैं। कैसे होता है कि मौसम का धुध दिमाग की पोरो म फस जाता है और पूरे शरीर को, पूरी चेतना को कुतरने लगता है। सुधीर इस समय बहुत कोशिश कर रहा है कि यह सोचे कि उसकी इस स्थिति का कारण क्या है। वह अपने सिर को कुरेद रहा है। धागे का एक सिरा मिल जाय जिसके सहारे वह कारण तक पहुच सके। पर धागे ही धागे हैं, सिरा कोई नही प्रतिभा को देखते ही धागो पर लिपटी मैल सा साफ हो जाती है पर सिरा उसे तब भी नही मिलता।

एक भाई भी था सुधीर का। था नहीं है। दूसरे शहर मे रहता है।

हा, था नही, है।

बस भागी जा रही है।

बाहर की धुध और गहरा गई है।

रमा ने हसकर कहा था, "तुम्हारी वजह से नहीं। तुम तो उनके घर मे कभी रहे ही नहीं। पर मैं सोचती, तुम नही हो आते तो मुन्ना का क्या होगा ? मैं उसे पाल-पोसकर बडी कर सकूगी। कोई भी हुनर मेरे पास था नही। मजदूरी करने या खुद को बचने का संस्कार नहीं था और सबसे अधिक यह कि पता नही तुम कहा होते। तुम सुनकर थोडा-सा भूल सकते हो कि अपने शरीर का जो उच्छिष्ट मुझे देते रहे हो उस पर ... का बोझ है और जब तक जिन्दा हू रहेगा "

"तुम मुझसे बहुत प्रेम करती हो रमा ?

रमा हंस पड़ी थी, कहा था, "बिल्कुल नहीं करती हुजूर !"

"तो ? '

"तो क्या । नहीं करती ।" फिर कुछ देर रुककर कहा था, "तुम्हें एक बात बताऊं । हम जो रात को करते हैं, लुक छिपकर, उसका विरह प्रेम के विरह से ज्यादा धारवाला होता है । कभी-कभी उसको हम प्रेम का विरह मान लेते हैं । पर "

वह बहुत देर तक हंसती रही थी । फिर चुप होकर बहुत गम्भीर होकर कहा था, "यदि मैं तुमसे प्रेम करती होती तो तुम्हें ठीक से जानने के बाद एक मिनट भी तुम्हारे पास नहीं रहती ।"

"क्या मतलब ?"

' नहीं समझे ?'

"नहीं ।"

' नहीं ही समझे हो खुद, तो मेरे समझाने से क्या समझोगे ?'

"फिर भी ' '

' देखो लेखक महोदय, बात यो है शायद कि प्रेम करने या पाने के बाद आदमी शेर हो जाता है । अपने जगल का राजा, और तुमने सुना ही होगा कि शेर भूखा मर जाता है, घास नहीं छूता तुम नहीं मानते कि प्रेम के अनुभव के बाद बाकी की तमाम दुनिया घास फूस हो जाती है "

"तुम्हारे खयाल से प्रेम इतना सकीण होता है "

"हा, सकीण तो होता ही है, प्रेम गली अति सकरी, याम दो न समाए "

"तो "

रमा के चेहरे पर उद्वेग उभर रहा था, उसने जल्दी से बात काट कर कहा था क्या, तुम नहीं जानते मुझे छूते हुये तुम्हारे हाथ ठंड क्यों हो जाते हैं ? तुम, काम पूरा करने के लिए जबदस्ती खुद मे गर्मी नहीं भरते ? '

' पर "

' और यही चीज़ मुझे तुमसे बांधे हुए है तुम कहीं ईमानदार हो, तुमसे ईमानदारी की उम्मीद की जा सकती है ।"

बहुत पुरानी बात है। सज्ञा तब मुश्किल से पाच की रही होगी। उन दिनो रमा के तेवर कुछ और ही होते। बात को सीधे और चुभते ढग से कहना उसे आता था। अब तो वह बुझ चुकी है। सज्ञा जब साफ-सुथरी बातें करती है तो बस मुग्ध भाव से उसकी तरफ देखती रहती है। एक दिन बेहद आवेश मे उसने कहा था—लडकी एकदम मुझ पर गई है। उन दिनो की रमा की मुस्कराहट कितनी मनोहारी होती थी। अब तो

उन्ही दिनो एक दिन सुधीर ने कहा था, 'तुम आज भी किसी से सम्बन्ध बनाओ तो मुझे कोई एतराज नही है।

रमा हस दी थी, कहा था, "अर्जी सीधी लिखो न, लेखक महोदय, हेरा फेरी क्यो करते हो ?"

"हेरा फेरी क्या है इसमे ?"

"वह क्या कहते हैं, दिवाली को—'आपको दिवाली की बधाई' और कदम से कदम मिलाकर वाक्य आता है—'आपको भी'। यही बात है ना।

सुधीर झुझला उठा था। बोला था, 'तुम तो हर बात का गलत मानी लेती हो।"

रमा जोर मे हस पडी थी, हसते हसते कहा था, "चोरी पकडी गई, लेखक महोदय की। मुझे इजाजत दे रहे हैं। भई, व्यक्ति की स्वतन्त्रता मे विश्वास करते हो तो उगली खडी करके रास्ता क्यो दिखा रहे हो। सुख की होड म हो तो लूटो। मेरी मर्जी होगी ।"

"सुख की नही प्रेम की बात कर रहा हू।"

'यह प्रेम क्या चीज होती है ? मुझे मालूम है, औरतें इस शब्द से चिढती हैं।"

"तुम्हारा दिमाग खराब है।"

'अरे नही जी, दिमाग खराब होने की कोई बात ही नही है। जो पौधा बिना बीज के पैदा हो उसम हम औरतो की कोई रुचि नही होती।'

'तुम क्या सारी औरतो की नुमाइन्दा हो।"

"मैं उन्हे जानती हू ठीक कह रही हू। इसीलिए औरतें ज्यादा शक्की होती हैं, अपनी बिरादरी को जानती हैं।'

क्यों आ रही हैं ये सब बातें याद उसे ? रमा का पुराना स्व सना का वह बाल रूप । उसके वह छोटे छोटे खेल । अदना, पर कित भरे । वह खाना खाने बैठता, तो उसके सामने पर जरा पीछे हटक जाती । हर आधा मिनट के बाद थाली अपनी तरफ घसीट लेती और दोनों मुटिठया टिकाकर झुक जाती। सुधीर के लिए थाली ह मुश्किल हो जाता। थाली छुडा ली जाती तो रोती। तब कोई डेढ की थी फिर छै साल की हुई आखें खाल खोलकर दुनिया लगी बातें सुनने लगी माचिस जलाती और तिल्ली को यहा फेंकती मजा लेती और एक दिन एक भयानक खेल खेल डाला ि से एक कागज जलाया और जला हुआ कागज सन्यिा के कपडा म दिया कपडे जलने लगे तो तालिया पीट पीटकर हसने लगी रमा बाहर थी घर म घुआ

सुधीर को याद है वे सारी सर्दिया उन तीना ने एक ही पलग पर ही रजाई मे बिताई थी।

इस समय वह कहा जा रहा है ?

राममनोहर की तरफ चलते हैं

वहा जाकर क्या होगा ?

कुछ काम की तलाश करें। ऐसे कितने दिन चलेगा।

नही। मुझे नही करना। क्या होता है काम करके ? आर्थिक समः तो वही की वही खडी रहती है। राममनोहर का कितना काम किया ? तब भी हर समय भिखारी ही बने रहते हैं। कभी ऐसा नही हुआ कि

तो कहा जायें ?

यह बस तो थाडी देर म उतार देगी

प्रतिभा के यहां चलें ?

पर

फोन पर पता चला प्रतिभा घर म नहीं है अच्छा ही हुआ इ समय उसके लिए कोई भाव नहा है मन म मिलनी है ता अजीबन लगता है दोपहर हो गई है चलें कुछ दर पाक म चलकर लेटें शादी के पहले के कितने ही दिन पार्कों म बीता करते थे कितनी ह

रातें भी अलग-अलग शहरो मे वह कौन से शहर की बात है सर्दियो की रात एक पाक म सोया हुआ था वह सर्दी मे सिकुडा हुआ एक निहायत पतला सा कबल था उसके पास उसी मे उसने अपने शरीर की गठरी बाध रखी थी सर्दी फिर भी बहुत लग रही थी एक सिपाही आया था उसे जगाया था उसने, हाथ के डडे से कुरेदकर जाग तो वह रहा ही था उठकर बैठ गया सिपाही ने पूछा यहा कोई जगह है सोने की, तुझे पता नही कि यहा सोना मना है। वह चुप रहा था सिपाही ने फिर कहा था—चल भाग यहा से वह उठकर खडा हो गया था चुपचाप पर पता नही सिपाही को क्या सूझी थी कि उसने सुधीर के बदन पर लिपटा कम्बल उतार लिया था और यह कहता हुआ वहा से चला गया था कि—न कम्बल होगा, न यहा सोयेगा, साला, कानून तोडता है

आज भी याद करके हसी आ गई आज पाक म सोया जा सकता है न कम्बल है, न रात है, न उतनी सर्दी है बदन पर कम्बल न हो तो कानून तोडने की सजा भी कोई क्या देगा

पाक म घुसकर उसने एक अच्छी सी जगह टटोली और लेट गया लेटते ही उसे नीद आ गई सोते सोते उसने खुद से कहा, कितनी बढिया नीद आती है पाक मे

सुधीर की आंख खुली तो शाम होने वाली थी। पाक मे गहमागहमी बढ गई थी। चारो तरफ बच्चे खेल रहे थे। खेलते बच्चा के बीच सोया एक आदमी जरूर मनहूस लग रहा होगा। उसने सोचा। उनके खेल मे बाधा पड रही होगी, उसके होने से। वह उठा और पाक के गेट पर जाकर खडा हो गया

उसका दिमाग इस समय बिलकुल खाली है
यह कौन-सी जगह है, जहां वह खडा है
कौन सा शहर
सोने से पहले का कुछ उसे याद नही है
इस जगह वह पहले कभी नही आया

अब कहा जाना है
कहा जाये ?
जाना तो कही न कही पडेगा ही

कुछ दूर चलकर सुधीर एक बस स्टाप पर खडा हो गया है एक बस आई बिना नम्बर देखे वह उस पर चढ गया है

बस मे भीड बहुत है सुधीर ढढ रहा है कोना सबसे पीछे पर उस कोने मे कोई खडा है उसकी तरफ देख रहा है सुधीर ने भी देखा है कैसी नजर है उसे धुरधुरी-सी आई है वह आगे खिसक जाना चाहता है पर भीड वह फ्गा खडा है

नजरें उस पर टिकी हैं वह आगे खिसकना चाहता है पर भीड के शिकजे मे हिलने डुलने की कोई गुजाइश नही है वह खिडकी से बाहर देख रहा है कुछ ही दूर बस के साथ साथ एक रेल भाग रही है कभी रेल आगे तो कभी बस सुधीर सोच रहा है बस से कूद पडे रेल पकड ले

बस ने उसे उगल दिया है और रेल गायब हो गई

वह एक तरफ चल दिया है पदल सामने दिखत जगल की तरफ शाम का वक्त है जगल मे घुसते घुसते रात हा जायगी

जगल म घुसते ही वह जगल का हिस्सा हो जायगा अलग से आदमी नही रहेगा

सुधीर चल रहा है सुधीर भाग रहा है सब पीछे छूटा जा रहा है नही, सब नही जो उसकी चेतना के अश नही थे, पीछे छूट गये हैं

पर उसको हमेशा सजग रखने वाला उसे लगा घुन उसे लग रहा है, उसी की घटती-बढती रफ्तार से कोई उसके पीछे भाग रहा है वह दिखता नही है पर है जरूर

कितना अघारी अकेलापन है

सब छूट गये हैं

क्या यह सत्य है कि प्रतिभा अपने नाखूनों की चिमटी म इस बन सजूरे को पकडकर उसमें स बाहर फेंक देना चाहती थी होगा सब

रुककर सोचने की सुविधा नही है वह पास आता जा रहा है तेज भागना है जगल की तरफ

हर शहर एक दायरा होता है भागते भागते सुधीर दायरे से बाहर निकल आया है और तभी किसी ने जोर से उसे आवाज दी है

वह ठिठक गया है अब बचने की कोशिश बेकार है उसे डर लग रहा है वह सुन है पर उसे पता है वह दायरे से बाहर आ गया है और अब किसी तक उसकी आवाज नही पहुच पाएगी आवाज वह देगा भी क्यो मदद उसे नही चाहिए

तभी पीछे के आदमी ने उसकी तरफ आकर दोस्ती का हाथ बढा दिया है

उसने पाया है, उसका हाथ उठ रहा है मिलाने के लिए

ओह ! कैसा बर्फीला हाथ है जैसे किसी मुद्दत से मरे पडे आदमी का हाथ हो

# 1

सुधीर को घर से गायब हुए दो महीने हो गये। कुछ पता नही वह कहा है। है भी या नही। जाने के बाद घर उसका कोई पत्र नही आया। शुरू शुरू मे एक पत्र प्रतिभा के नाम आया था, लिखा था—

प्रतिभा

घर छोड आया हू कई दिन हो गये सोचा, जिस आदमी का घर मे होना, न होने से ज्यादा खतरनाक हो, उसे बहुत बुरे फल की इतजार नही करनी चाहिए वैसे छोडते वक्त सब दिमाग मे नही था मुझे लगा, कोई उगली पकडकर यहा तक छोड गया है दिमाग की उस अतिरिक्त अवस्था म भी तुमसे मिलने की बात मन मे आयी थी, इसलिए तुम्हें ही पत्र लिख रहा हू शायद फिर कभी न लिख सकू चलने से पहले मैंने तुम्हें फोन किया था, तुम घर मे नही थी

जितने दिन मैं तुम से मिलता रहा एक बात कहना चाहता रहा। तुम्ही से कह सकता हू। दूर आकर कह रहा हू, क्योकि कहने के बाद तुम्हारे सामने बैठना सम्भव नही था। अब भी मेरा विश्वास है कि पढकर तुम वितृष्णा से भर उठोगी। तुम्ही क्या, कोई भी उस बात को जानकर मुझसे घृणा कर सकता है। बल्कि उसे करनी चाहिए। यहा हू इसलिए सुविधा मे हू, तुम घृणा करोगी या नही पता नही चलेगा। कोई घृणा करे इससे बहुत डर लगता है। और कोई तो खैर छोडो, पर तुम

मेरे सिर पर एक हत्या का वजन है बीसियो साल पहले की बात है हुआ यो कि पर वह सब नही, मैं तुम्हारी या किसी की नही चाहता सजा चाहता था, पर साहस नही हुआ

अब तुम्हे छूट है, घृणा करो पर कुछ बातें और कहना चाहता हू तब से आज तक मैंने कभी किसी को 'प्लेजर इस्टिक्ट' का शिकार नही बनाया, किसी को कभी ब्लेकमेल नही किया, मानवीय स्तर पर कभी किसी को अपने से छोटा नही समझा, किसी की उपेक्षा नही की इसीलिए सबसे लड झगड लेता हू, झगडता रहा हू, और अगर मुझे अपने बारे म गलतफहमी नही है तो स्नेह-प्यार के मामले मे किसी से झूठ नही बोला। न ही सच बोलन मे सकोच किया। यह सब कहकर मैं अपने बोझ से मुक्त होना नही चाहता पर अगर वह सच मैं बाल सकता हू तो क्या यह सच बोलने का मुझे अधिकार नही है ? वैस किसी भी सच झूठ का मेरे लिए अब कोई मूल्य नही है। जिस चीज का मेर लिए हमेशा बहुत मूल्य रहा वह मुझे कभी नही मिली या शायद मैं उसके योग्य नही था। शायद क्या नही ही था। तुमसे मुझे आशा बधी हुई थी कि तुम मुझे उस योग्य बना दोगी। पर कुछ ही दिना बाद मुझे लगने लगा था कि तुम्हारे लिए मैं सिफ एक सलेट हू जिस पर वडे मे बडा सवाल निकालकर मिटाते किसी को कोई तक्लीफ नही होती। अपनी आदत से लाचार होकर तुमने मुझे वहुत कुछ दिया और आज मेरे मन पर उसका वजन है। पहले जिसमे खुशी होती थी, पिछले दिनो उसी चीज से अन्दर का सकोच बढन लगा। मैं तुम्हे दोष नही दे रहा। तुम मुझे, जाहिर है, वही मानोगी, जो मानना चाहोगी मैं तो अपने अन्दर फूलते निरथकता बोध की बात कर रहा था। हा, सच है इसे तुम मेरा अह कह सकती हो, कि किसी के किसी भी स्वभाव के 'प्लेजर इस्टिक्ट' का शिकार होते भी मुझे उतनी ही तक्लीफ होती है जितना किसी को शिकार बनाते। देखो प्रतिभा, मेरी किसी बात का बुरा न मानना, मैं गहरे आत्मिक क्लेश म से बोल रहा हू। उन दो अपराधा के गिल्ट से भी अधिक त्रास आज मुझे अपने हाने का गिल्ट' है। और वह गिल्ट तुम्हारी देन है। तुम, मुझे पूरी आशा है, समझ जाओगी कि यह आरोप मैं क्या लगा रहा हू।

तुम्हे मालूम है प्रतिभा आवाज कभी नही मरती, सवव्यापी होती है। तुम्हारी आवाज से बचने के लिए वह शहर छोड आया। वह आवाज मेरे गिल्ट को चमकाती है। पर महसूस कर रहा हू कि दूर आकर आवाज

और साफ और तेज हो गयी है अब कहा जाऊ ? बता सकोगी ? मन म सोचना मुझे पता चल जायेगा यदि

तुम्हारा,
सुधीर

प्रतिभा काप उठी थी। यह क्या हुआ ? यह तो उसे पता चल चुका था कि सुधीर घर से भाग गया है। सज्ञा न फोन कर बताया था। प्रतिभा तत्काल पति के साथ सुधीर के घर गयी थी। रमा और सज्ञा को आश्वासन दिया था। फिर पति ने यथाशक्ति सुधीर की खोज की थी। पर उसे अन्दर से विश्वास था कि सुधीर दो चार दिन इधर उधर रहकर लौट आयेगा। वह उसे मूलत चलित-चित्त का एक ऐसा आदमी मानती रही है जो जिन्दगी की सीधी लडाई से कतराता है और जिन्दगी के बाहरी और अन्दरूनी ढाचो पर लुक छिपकर वार करता है, पर पत्र की भाषा उसे कुछ ठोस और गम्भीर लगी। कही कुछ कर न डाले ? पर इससे भी अधिक सकोच उसे इस बात का था कि इस पत्र का जिक्र वह सज्ञा और रमा से नही कर सकती थी। एक तो उन दोनो का कही जिक्र नही था और दूसरे पत्र को गलत समझा जा सकता था। अन्दर के इस झूठ को लेकर वह उन दोनो के सामने थोडा सकोच महसूस करती। वसे भी अपने जीवन को जिस तरह व्यवस्थित करने की योजना सज्ञा रमा ने बनायी उसमे प्रतिभा को अपने करने योग्य कुछ भी दिखायी नही दिया। पर खबर बराबर लेती रही। और दो महीने बीतते-बीतते सभी को लगने लगा कि सुधीर अब कभी लौटकर नही आयेगा।

प्रतिभा को यह बात थोडी अटपटी लग रही है। सुधीर के पत्र ने उसके मन म थोडी खरोच डाली है। यह सच है कि वह सुधीर म प्रेम नही करती, पर सुधीर नही होगा, या उसके किसी भी प्रकार के अनिष्ट की आशका मात्र से वह हमेशा घबरा उठी है। अब जब वह आशका विश्वास मे बदल रही है तो सुधीर और उसके साथ हुई बातें, वायवीय होकर उसके चारो तरफ घुट रही है और उसके अन्दर भी एक घुटन पैदा कर रही हैं। वह खत उसने बार-बार पढा है और हर बार उसके मुह

से अलग अलग ऊंचाई निचाई में 'मूल था, चू पडा है। उसने खुद से पूछा है—तुमने उसे सलेट समझा? नहीं कभी नहीं। सुधीर से मिलकर हमेशा उसे खुशी होती रही है। उसका मन हुआ है वह अपने अन्दर का सब कुछ उसके सामने उडेल दे। अपने सस्कार, अपनी सामाजिक स्थिति की बाधाओ के बावजूद वह उससे मिली है, उसके बारे में महसूस किया है, उसके बारे में सोचा है। उसने अपने पिछले जीवन में क्या किया उसको लेकर वह उससे घृणा क्यो करेगी?

उससे घृणा करना बसे उतना आसान भी नहीं है। कुछ था तो उसमें जो अपनी तरफ खीचता था। हा, था तो। पर कुछ ऐसा भी था जो ठिठकाता था। आप उस तक पहुचिये, और ठिठककर खडे हो जाइये। एक दायरा उसने अपने चारो तरफ खीच रखा था। किसी का भी उस दायरे में घुसना निषिद्ध था। उस दायरे में खडा खडा वह चीख चीखकर रो-रोकर पास बुलायगा पर दायरा नहीं हटायेगा उसने लिखा है—'तुम चाहती तो " पर मैं क्यो चाहती? उसकी समस्या को अपनी समस्या वह क्यो बनाती? किसी का अच्छा चाहना, किसी के लिए कुछ करना और बात है। पर वह अन्दर के सच की कीमत पर नहीं हो सकता। अन्दर का सच? यह क्या मुहावरा हुआ? अन्दर का सच क्या बाहर के सच का विरोधी होता है? होता तो है, पर होना नहीं चाहिए। बिना बात मन और मनतर में मनौवल भी चलती रहती है। पर जो भी हुआ, बहुत बुरा हुआ क्या वह बाकई उसके चारो तरफ लिपटे काटेदार तार से बने उस दायरे को पिघला सकती थी? यह तो वही मानता था पर, वह क्यो ऐसा करती क्या करती वह ऐसा

सुधीर की खोज अब सिर्फ औपचारिकता रह गयी है। सबने मान लिया है कि अब वह नहीं आये प्रतिभ ' चि वह खबर अभी खबर बनकर नहीं प्र में गूजती रहती है

सुधीर के घर की खा कर ली है। सना न कुछ टयूशन है रमा के सिवाय f ध्यान

नही है।

एक दिन रमा ने कहा था—कोई विधवा होती है, और कोई सधवा। मुझे पता ही नही, मैं क्या हू। अचानक प्रतिभा के मुह से निकल गया, "हिंदुस्तान में किसी औरत को पता नही होता कि वह विधवा है या सधवा। पति के घर में होने से ही क्या हो जाता है?"

उसे याद है रमा उसे भौंचक देखती रह गयी थी। प्रतिभा को लगा था कि वह कुछ बहुत ही आक्रामक बात कह गयी है।

सुधीर के पत्र की वह लाइन प्रतिभा को बहुत चुभी है कि "तुमने मुझे हमेशा सलेट समझा।" सलेट ढूढने भला वह इतनी दूर क्यों जाती। उसके अपने समाज में बहुत से लोग हैं जो उसके लिए सलेट का काम दे सकते हैं। फिर सुधीर तो अच्छी सलेट भी नही था। उस पर तो शब्द चिपकाते थे। ऐसी सलेट क्या फायदा जिस पर जितना चाहे पोचा मारो, लिखे शब्द चिपटे ही रहें उस दिन क्या कह दिया था मैंने ? सुधीर तुम समझते हो कोई भी ऐसी स्त्री जो एक सुरक्षित जीवन जीने की आदी है, किसी ऐसे आदमी से प्रेम कर सकती है जिसके पास या तो सुबह का इंतजाम है या शाम का। ओह क्या तमाशा खडा कर दिया था सुधीर ने ? ऐसा लगने लगा था वह वाकई आत्महत्या कर लेगा। कितना समझाया कि उसके बारे मे नही कहा है, पर

बहुत सारे सवाल थे जो सुधीर से करना चाहती रही अब शायद वह नही ही आयेगा

प्रतिभा अपने ड्राइंग रूम मे बैठी हुई है। दोपहर का वक्त। पति तो सुबह नौ बजे से पहले ही चले जाते हैं। एक लडका है आठ साल के करीब का। सुबह सात बजे स्कूल जाता है और दो बजे आता है। यही वक्त होता है, जब प्रतिभा लिखती, पढती है और सोचती है। इस वक्त वह पढना चाह रही थी। दास्तास्की का उपन्यास 'ईडियट' उसके घुटने पर औंधा लेटा है। पता नही कितनी बार उसने यह उपन्यास पढा है, पर मन कभी नही भरा। आज भी सुबह से उसको नस्तास्या और प्रिंस मिश्किन घेरे हुए थे। रागोजिन एक तीखी रोशनी की तरह उभरता डराता और आकर्षित भी करता। उपन्यास के छोटे-बडे सभी चरित्र किताब मे से निकल

कर प्रतिभा के चारो तरफ इकट्ठा हो गये है। ऐसे मे किताब भला कसे पढी जाती। प्रतिभा ने किताब को घुटनो पर ही सुला दिया और सामने के नीले आसमान मे से कटे स्क्रीन पर ताकने लगी। गुलमोहर और नागचम्पा बीच-बीच मे हिलकर उसका ध्यान तोडते पर वह फिर खुद को सोच के एक अमूत बिन्दु पर टिका देती, और अपलक दृष्टि स नीचे स्क्रीन पर उभरती मिटती अनदीखती आकृतिया का खेल देखती।

वसे बैठकर साचने की प्रतिभा की आदत नही है। वह जब बाहरी काम धाम म पूरी तरह डूबी होती है, तभी उसका सोच भी एक दिशा, एक तरतीब पकडता है। सोच का भटकाव उसे कभी भी पसन्द नही आया। पर जब से सुधीर गायब हुआ है अकसर उसकी सोच एक भटकाव के शिकजे मे फमी दीखने लगी है। सुधीर उसके लिए काई भी नही था। फिर भी उसका गायब हो जाना

आदमी थोडा ऊबड-खाबड ही था। था नही, है। कही न कही होगा। सुधीर मर नही सकता। ऐसे लोगो का अन्त थोडा नाटकीय होता है। पर नाटक तो इस अन्त मे कम नही है। नाटक उसकी हर अदा म था। नाटक वह बनाता था। हमेशा आवेश मे बात करेगा। प्रेम की भी और शत्रुता की भी। अपनी मूखता की बातें खूब हस हसकर सुनाता। सिफ मूखता की ही नही, तकलीफ की भी। पर सुनाते-सुनाते पूव स्मतियो से उसका सिफ सिर ही हिलता, शरीर सारा शान्त पडा होता। कभी-कभी लगता उसके सिर का शरीर से कोई सरोकार नही है। पर अपनी किमी पुरानी तक लीफ की कहानी सुनाते हुए वह रह-रहकर कोच म करवटें बदलता। वातावरण को अतीत म घसीट ले जाने की उस आदत थी। इतने सहज भाव से वह अपने श्रोताओ को अपने साथ बहा ले जाता

क्या सुना रहा था उस दिन

'एक दिन एक लडकी भगाने का मौका बना। लडकी मुझस प्यार करती थी। उमकी चिटठी मिली—तो एक हफ्ते के अन्दर मुझे ल जाओ नही तो आत्महत्या कर लूगी। बस, मैं गया उस शहर म और उठा लाया उमे ''

कैसे उठा लाये, तुम तो ऐसे कह रहे हो, जस किसी कानिग पर से

कभी उठा लाये हो ?"

"नही, बहुत झंझट करना पडा । उस गली मे जिसमे वह रहती थी कभी मैं भी रहता था। वहा का बच्चा-बच्चा मुझे जानता था। मेरे और उसके प्रेम-प्यार की खबर भी खूब मशहूर हो चुकी थी। उसके मा-बाप बहुत सतक रहत । जिस तरह का उद्याम प्रेम था हम दोनो का इससे उन्हें ही क्या, गली के हर आदमी को आशका थी कि कुछ अनथ किसी दिन जरूर होगा मेरा गली मे दिखना अपशकुन पर उस तक चिट पहुचानी जरूरी एक पाक में बैठा यही सब सोच रहा था कि "

बात तोडकर उसने हसना शुरू कर दिया। हसता रहा, जब तक कि बोर होकर प्रतिभा ने कह नही दिया, "हो गयी खत्म कहानी ?"

'कहानी ? यह कहानी है ?"

"और नही तो क्या। किसी बम्बइया फिल्म का टुकडा लग रही है।" सुधीर एकदम गम्भीर स्वर में बोला था, "मुझे भी तब से आज तक वह फिल्मी टुकडा ही लगता है। अत भी उसका कुछ-कुछ फिल्मी हुआ पर खरोंच वह बहुत गहरी दे गया। और तुम्ह ताज्जुब होगा, उसका बिछुडना नही, दद एक और ही बात का है। सुनाऊ ?"

"सुनाओ।"

" तो मैं पाक में एक बच पर बैठा यह सब सोच ही रहा था कि सामने ही एक मदारी दीखा। अपनी बदरियो को चने खिला रहा था एक सेकेंड में एक स्कीम दिमाग में घुस गयी "

सुधीर दाबारा हसना शुरू करने को ही था कि प्रतिभा ने टोक दिया, "कैसी स्कीम ?"

'ओफ्फोह ऐसी जल्दी क्या पडी है।"

"जल्दी है।"

'क्या ?'

"तुम्हें जाना है।"

ओह तो ठीक है। बाकी कहानी फिर "

'नहीं पूरी करो।"

'तुम्ह उत्सुकता क्या है ?'

"मैं देखना चाहती हू, अपराध में तुम्हारी कितनी गति है ?"

"हा गति तो है। पर तुम इसे अपराध मानती हो ?"

"पहले पूरी कहानी सुनाओ। तब बताऊगी।"

तो सुनो। सक्षिप्त म। मैंने मदारी का तय किया। उस घर का पता समझाया। मैंने उस लडकी का एक नाम रखा था—सुरभि। वह नाम मदारी को रटवाया। एक छोटी-सी चिट पर सन्देश लिखकर दिया—उस वक्त यहा मिला। मदारी ने अपना काम बखूबी किया। वह वहा मिली और मैं उसे ले भागा।

"फिर ?"

फिर क्या। पुलिस म रिपोर्ट दज हुई और "

"पूछ रही हू, खरोंच किस बात की लगी ?"

और प्रतिभा ने पाया सुधीर खुद को बोलने मे असमर्थ पा रहा है। उसने स्नेह से कहा, "क्या हुआ ?"

"फिर किसी दिन सुनाऊगा।"

किसी और दिन जो सुधीर ने सुनाया बहुत ही साधारण घटना थी। पर प्रतिभा को पता लगा कि सुधीर उसे ऐसे सुना रहा है जस उसने किसी की हत्या ही की हो और सच्चे मन से पश्चाताप म सुलग रहा हो। प्रतिभा की यह कभी समझ म नही आया, जो सबकी नजर में अपराध ह, सुधीर की नजर में एक सामा य घटना है, वसे छुटपुट अनतिक घटनायें उसके पूरे मुह पर कालिख सी पोत देती हैं। अपराध भावना और छलकती कपट हीनता का अजीब सा घोल बातें करते हुए उसके चेहरे पर पुता प्रतिभा को हमेशा दिखा। सुधीर कहता भी था, अपराध समाज की जडता को तोडता है प्रेम व्यक्ति को सघटित करना है। दोना का अ यो याश्रित सम्ब ध है।

पता नही क्या क्या बोलता था सुधीर

कभी प्रतिभा को गहरी जुगुप्सा का अनुभव होता तो कभी बेहद प्यार आता लगभग एसा ही जैसा किसी मा का अपने शरारती बच्चे पर आता है

वह बात कितनी छोटी थी

उस लडकी को लेकर सुधीर ने चौबीस घट किसी दोस्त के यहा बिताये थे। दोस्त कही कही खाने-पीने का इतजाम करने चला गया था। वह गया था कि दो एक घटे म आयगा। दोस्त का मकान यमुना के किनारे खडी एक पोश कालानी म था। अच्छा सादा-सवरा कमरा। वातावरण मे नदी किनारे की गन्ध वह हसकर कहा करता उस पर ओपरा असर सवार हो गया उस लडकी ने बताया था कि वह महीने से है नला म सग्त दद है पर सुधीर पर आये हुए ओपरे असर ने एक नही मानी थी यहा तक कि उसी के सामने उस लडकी ने जब जाघो म से एक चीथडा चुटकी से पकडकर निकाला था और पलग की बाही पर सजा दिया था, तब भी उसे घिन नही आयी थी। वह विरक्त नही हुआ था पर निपटकर जो तनाव उसने उसके चेहरे पर देखा था, वह उसे अब तक सालता रहा था जिसने उसकी स्थिति का नाजायज फायदा उठाया उसके प्रेम को अपमानित किया उसके साथ बलात्कार किया उसकी हत्या की वह

वह पागल था प्रतिभा के मन मे उसका यही इमेज था। बात का बतगड बनाना उसकी आदत थी। एक मालिक ने तीन दिन काम कराया और दस रुपय दकर टाल दिया तो नाराज। अगले दस दिन काम धाम की छुट्टी। वह चढ रही थी, बस कडक्टर ने घटी मार दी, वह गिर पडी बस, बस कडक्टरो की पूरी जमात जलील जो होता है उस पर आश्चय करने का उसे रोग था सहज सत्य उसके गले मे हमेशा अटका रहता कभी नीचे न उतरता। जो बातें आदमी को उदास करती थी यह आदमी उस औरत को देखकर हुआ क्यो ? लीजिए अब औरत को दरवर रोया करे उसकी बातें याद करके अभी भी प्रतिभा को हसी आ रही है। वह नहीं है, या शायद कही नही है, वह उसके लिए कुछ सुख का विषय नही है। पर जो या ही उदास रह, जिन्दगी का रस लेना न जाने, न उसम रस पदा कर सक उसका होना न होना एक ही बात है

अचानक प्रतिभा चौंक उठी। नही एसा नही सोचना चाहिए और फिर यह क्या सोचे वह। अपने परिवार के लिए सुधीर की अपनी उपयोगिता थी। सपना उससे बहुत प्यार करती है। उस अपने पिता से कोई

शिकायत नही है। कितने कृतज्ञ भाव से उसके बारे मे बात करती है। अक्सर कहती है, "पता नही क्या था उनके भीतर, कभी बताया नही। कहा करते थे बडी हो जा, फिर बताऊगा। हर सोच मे आदमी को स्वतन्त्र होना चाहिए, यह दिशा और नैतिक साहस उन्होंने ही मुझे दिया है।"

प्रतिभा ने एक दिन टटोलने के लिए पूछा था, "सोच के स्तर पर कोई पूरी तरह स्वतन्त्र हो सकता है?"

सज्ञा ने निर्द्वन्द्व कहा था, "अपने किये प्रत्येक काम को ध्यान से देखता रहे, उसका—पिछले अगले कामो से सम्बन्ध बिठाता रहे तो हो सकता है।"

"यह तुम्हे उन्होंने ही बताया था।'

"नही, पर उनके सोचने के ढग स मैंने यह सीखा। अक्सर लगता था कि वह हर समय अपनी मानसिकता मे जकडे रहते थे, पर मैं जानती हू, अपने किये अच्छे बुरे कर्मों को अपने ही क्षितिज पर घटते हुए देखते थे पर परिणामो मे डरना नही चाहिए शायद उनमे नतिक साहस की कमी थी वह खुद को दख सकते थे पर खुद से डरते भी थे।

प्रतिभा को आश्चय हो गया था। उसने धीरे से पूछा था, ' तुम्हे अपने पिता के बारे म कुछ मालूम है।"

"कुछ नही। उन्होन कभी कुछ नही बताया पर इतना अन्दाज है मुझे कोई भारी वजन था जरूर उनके मन पर। पता नही क्या था इतिहास से कन्नी काटो जाटी, तो वह बहुत डक मारता है और इतिहास को सिर्फ अपने प्रति नही सबके सामन स्वीकार करना होता है। तभी हम इतिहास को, वक्त का जीत सकते हैं। मुझे तकलीफ है कि मरे पिता वक्त को बहुत सीमित अर्थों म जीत पाये।

' क्या मानी ? '

"छोटे छाटे सच बोलकर वह खुश हो लेते थे।"

फिर एक मिनट रुककर बोली ' एक दिन मुझसे बोले—तुझे वहां नही जाना है। मैं चुप रही। अपने वहा जाने को मैं ठीक मानती थी। गयी। फिर शाम को खुद ही कहा—तूने विरोध क्यो नही किया जो न्याय सगत लग उसके लिए किसी का भी विरोध करना चाहिए। पर मैं जानती हू

कि जो आदमी अपने अन्दर के अन्याय का जमकर विरोध नही कर पाया वह बाहर के अन्याय का फिर भी

प्रतिभा ने बहुत कुछ कहना चाहा था। पर चुप रही थी। सिर्फ कहा था, "सामर्थ्य की कमी के प्रति सहानुभूति रखनी चाहिए सञ्ञा।"

"नहा आटी, यह सहानुभूति-वहानुभूति मेरे वस का धन्धा नहीं है।" ये शुरू शुरू की बातें हैं। सुधीर तब गायब हुआ हुआ था। तभी वह दो बार सुधीर के घर गयी थी। अब नहीं जाती। कभी कभी सञ्ञा का फोन आता है। दोनो एक दूसरे को बता देते हैं कि कोई सूचना नहीं मिली। प्रतिभा कभी यह पूछना नहीं भूलती कि—सब ठीक चल रहा है ना, और सञ्ञा का एक जवाब होता है—बहुत बढ़िया आन्टी, कोई बात होगी तो बताऊगी। बहुत दिन हो गये आप इधर से निकली नही। कभी आइये ना। वह हमेशा कह देती—आऊगी। साथ ही—तुम आना किसी दिन। पर प्रतिभा को मालूम है, दूरी बढ रही है। वह यह भी जानती है दूरी के बढने का कोई कारण नही है। हा कारण तो नही रहा पर यह आज सुधीर इस तरह

प्रतिभा ने पाया कि पता नही कब वह सामने दीखते आसमान के टुकड़े की तरफ मुह किए किए कोच पर ही अधलेटी हो गयी है। और शाम ने धीरे से उसके कान मे कहा है, पति के आने का वक्त हो रहा है।

"पर यह सुधीर आज इस तरह मेरे दिमाग पर क्या छाया है? कही कुछ कर तो नही बैठा?" उसने उसी तरह लेटे लेटे खुद से पूछा है।

एक दिन प्रतिभा ने सञ्ञा से भी पूछा था, "सञ्ञा तुम्हे क्या लगता है, सुधीर कही कुछ "

"क्या आत्महत्या? नही आटी, जो खुद से डरते हैं खुद को नही मारा करते। डरकर आदमी औरो को मारता है। हा, औरो से डरकर खुद को मार सकता है, पर मुझे विश्वास नही होता वह औरो से डरते थे।"

'कभी कभी खुद से डरकर भी आदमी '

सना ने बात काट दी थी, कहा था भरे-पूरे व्यग्य से, "नही आटी, इतने बड़े आदमी नही थे हमारे पिताजी " और कहकर वह खुलकर

हस दी थी।

पर प्रतिभा के अन्दर की आशका उस दिन से और बढ गयी थी।

कैसा लगा था उस दिन सुधीर पहली बार घर आया था वह हस-हस के पागल हो गयी थी। सुधीर पर नही। अपने लडके के एक कमेंट पर। क्या कहा था उसने ?

कहा था उसने "मम्मी य भी लखक थे ?

'हा, क्या ?"

' ये लेखक लोग इतने फनी क्यो होते हैं ? '

"ये फनी लग रहे थे ?" प्रतिभा ने हसते हुए पूछा था।

' हा ।"

उस दिन भी प्रतिभा को हसी आयी थी। अभी भी एक उदास हसी उसे झनझना गयी है। उससे अगले दिन उसने सुधीर को बताया था। सुधीर खिलखिलाकर हस पडा था। कहा था, ' उसने सिफ बाहर से देखा है अन्दर से तो मैं और भी फनी हू।"

प्रतिभा को अच्छी लगी थी सुधीर की प्रतिक्रिया पर

पर क्या छोडो, जो नही है, उसके बारे म क्या सोचना। नहीं है मानो, अपने आसपास। उसके बिलकुल न होने की बात सोचते तकलीफ होती है।

आज देर कर दी अविनाश ने आने मे।

प्रतिभा उठकर कोच पर 'रिलक्स्ड' भाव स बैठ गयी।

अधेरा पूरी तरह होने वाला है।

प्रतिभा बहुत देर चुपचाप बठी रही। उठकर बत्ती नही जलायी। प्रतिभा को अपन व्यतीत के बारे म सोचने की आदत नही है। पर आज उसे कुछ ही देर बठने के बाद महसूस होने लगा कि जानी-पहचानी तस्वीरें अधेरे म इधर उधर तिरमिराने लगी हैं ये आज कहा से आ गइ

नही इन तस्वीरो को मिटाना होगा प्रतिभा उठकर खडी हो गई। कोच के पीछे लगे स्विच-बोड की ओर हाथ बढाकर उसने कमर की बत्ती

का स्विच टटोला और दबा दिया। पर कमरे मे रोशनी होते ही प्रतिभा काप उठी सुधीर उसे कोच पर बैठा हुआ दिखा पर सिर्फ एक पल के लिए फिर खाली सोफा दिखा और एक पल म सारा कमरा उसे लेकर चारो तरफ घूम गया और रुककर खडा हो गया —प्रतिभा ने दोनो हथेलियो से सिर दबा लिया उसी पोज म खडी वह उस खाली सोफे को देखती रही सुधीर की आदत थी, हमेशा इसी कोच पर बैठना था प्रतिभा और बच्चे अक्सर इस बात को लेकर बहुत हसते एक ही कोने म एक सोफे पर एक ही अन्दाज से बैठा आदमी जड हो जाता है। पर उसका कहना था —एक दिन प्रतिभा न जब पूछा था कि हम ने यह सोफा तुम्हारे नाम तो लिख नही दिया कही और बैठोगे तो हम तुम्हे उठा नही देंगे— राज कुर्सी बदलने से आदमी की धुरी टूट जाती है। और ऐसे बडे लोग मुश्किल म ही मिलते हैं जो जीवन को चारो तरफ चक्रवात की तरह घूमने दें और धुरी को भी पिघलने मे सुरक्षित रक्खे।—पागल था। कौन इतना सोचे ? जिन्दगी जीने के लिए होती है, सोचने के लिए नही। सोचते ही जिन्दगी के रस का स्वाद तीता हो जाता है। सुधीर का दोष यही है, या दोष यही था कि वह जीता कम था सोचता अधिक था पर आज यहा दीखा क्यो ? क्या उसने कुछ कर डाला ? लगता तो यही है तो ? तो क्या अविनाश म कहती हू पता करने को

क्या होगा पता करके ?

और प्रतिभा ने अन्दर कुछ बेचैनी महसूस की। वह कमरे म यहा से वहा और वहा से यहा घूमने लगी घूमने से लगा कि बेचैनी और बढ रही है वह चलते चलते रुकी और एक सोफे पर बैठ गयी पर बैठते बैठते ही वह अन्दर तक चौक उठी वह उसी सोफे मे धस गयी है जिस पर पर चौंककर वह उठी नही और भी गहरे म धस गयी उसे लगा सोफे मे से सुधीर की गध आ रही है उस गन्ध ने उसे चारो तरफ से लपट लिया है

# 2

इस शहर की अलग अलग बस्तियो का आकाश रात को अलग-अलग रग का होता है। सुधीर जिस कालोनी मे रहता था उसके आकाश के अपने कई रग हैं। एक पट्टी गहरे काले की, एक पीले काले की और बाकी आकाश धुए पर चितकबरा, अधेरा। पीला काला चिमनिया से निकले धुए से बनता है। रात को इकट्ठा होकर वह अलग अलग तरह के रूप भरता है। कभी कभी तो एक भयानक दैत्य का आकार लेकर वह नीचे धरती पर उतरने लगता है और बहुत नजदीक से बस्ती के लोगो के खेल-करतब देखता है। मुह खोलता है, ब द करता है। बरसात के दिनो मे तो जोर से हस भी पडता है।

बरसात जाने वाली है।

कडाकेदार गर्मी पड रही है।

गर्मी का मौसम गरीबो के लिए अच्छा मौसम है।

रमा अभी-अभी काम पर से आयी है। आते ही वह रसोई म घुस जाती है। उससे थोडी ही दर बाद सज्ञा आती है कालिज और ट्यूशन से निपटकर। साथ मे कभी कभी भास्कर भी। बैठने के साथ चाय का एक कप उ हे देकर रमा को एक खास तरह का सुख मिलता है। सज्ञा के चेहरे पर चढी थकान की पत चाय की गर्मी से पिघलकर मिटती है तो रमा को लगता है उस दिन उपलब्ध कर लिया। सदीप और समीर को अब अकेले रहने की आदत लग गयी है। अकेला आदमी जल्दी बूढा होता है। सदीप और समीर ने उम्र के तकाजे पर जिद करना छोड दिया है। ये आपस म बैठकर सुधीर के जाने के कारणो की खोज किया करते हैं। बहुत खाजबीन और बहस मुबाहिसे के बाद उ हें दो ही कारण मिल हैं। एक यह कि अम्मा हर समय पसे मागती रहती थी और दूसरा यह कि सना उनके साथ लडती थी। इ ही कारणो क दबाव म इन दोनो न अपना एक सगठन बना लिया है। सज्ञा और रमा से व सिफ मतलब की बात करते हैं।

कनस्तर में आदमी सिर्फ उतने ही दिन इन्तजार कर सकता है । जब पापा गये तो शायद ..."

रमा ने टोक दिया, "सना, कम से-कम मेरे सामने तू उनके बारे मे तुझे पता नही है पगली, उस आदमी ने बहुत तकलीफें उठायी है तू तब बहुत छोटी थी ..."

सना हस पडी, बोली, 'मा, बुरा न मानो, मैं पापा के खिलाफ कुछ नही कह रही । सिर्फ एक छोटा सा सच कहा है—किसी का इन्तजार करने के लिए भी बैठने की जगह और खाली वक्त चाहिए । पापा अगर घर म साल भर का खाना पीना छोड जाते तो हम लोग साल भर तक उनका निर्द्वन्द्व इन्तजार करते । भूखे पेट इन्तजार का रस थोडा तीता हो जाता है । रही बात उनके कष्ट उठाने की, वह सच है, पर उसका बदला उन्हे मुझसे तुमसे, और सदीप समीर से नही लेना चाहिए था । ताकतवर आदमी बदला उनसे लेता है जो उसे कष्ट देते है और कमजोर आदमी अपने से कमजोर को ढूढता है और ..."

रमा तिलमिला उठी । उठकर खडी हो गयी । बोली 'सना उन्होंने हमें स्वतन्त्र किया है । बदला लेना बन्द किया है और तू चाह तो मैं भी तुझे स्वतत्र कर सकती हू । कम से कम मे गुजर करने की मुझे आदत है । मैं अब भी इन्तजार करती हुई हू, मुझे भूख कभी नही लगी इन दोनों के काबिल मुझे मिल जाता है ...'

"छोडो मा तुम तो बुरा मान गयी । मैं तो सिर्फ बात कह रही थी ।'

मैं भी बात ही कह रही हू । मेरी तरफ से तू स्वतन्त्र है । हा, एक बात कि ताकतवर वही नही है जो हर समय बदला लेने के मूड म रहे या हर सही गलत तरीके स मनचाहा छीनता फिरे, चुपचाप सहन करने के लिए बहुत ताकत चाहिए और जहा तक मुझे मालूम है तेरे पापा न ...'

सना ने बात काट दी ' मा मैं अपने पापा से किसी से भी कम प्यार नही करती पर मानती हू कि तुमने उन्हें कमजोर बनाया तुम चाहती तो ।

वह कमजोर नही थे।

थ ।

दोनो को लगा कि एक निरर्थक द्वन्द्व की स्थिति बीच मे बिना बुलाये आ गयी। पर तभी दोनो की नजर कमरे के एक कोने म खडे हतप्रभ सदीप समीर पर पडी। जो ऐसे भयताडित खडे थे जैसे उन्ह आशका हो कि पूरा कमरा किसी विस्फोट से परखचे-परखचे उडने वाला है। सना और रमा का क्लेश पल भर म काफुर हो गया। दोनो खिलखिलाकर हस पडी। दोनो ने आगे बढकर एक-एक कबूतर को दबोच लिया।

गर्मी के दिना मे रात के आठ बजे के बाद खुले म घूमने म मजा आता है। जब से सुधीर गया है, सना इस बात पर हमेशा बजिद रही है कि खाना-पीना निपटाकर घूमने चला जाय। ज्यादातर चारो जाते भी हैं। रमा का मन नही होता पर सना की जिद के सामने झुकना उसे अच्छा लगता है। घूमना तो खर उसे हमेशा अच्छा लगता रहा है पर अब निकलते हुए एक आशका उसके कान के पास मक्खी की तरह भिनभिनाया करती है। रास्ते म कोई मिलेगा और पूछेगा, सुधीर का कुछ पता लगा ?"

या 'हमारे लायक कोई सेवा बताओ, सना की मा।"

या "एसा कैसे चलेगा बहिन, जवान लडकी सिर पर बैठी है उसका ब्याह काज "

या "सना बहुत होशियार लडकी है। हम करेंगे उसके लिए काम की कोशिश "

या 'सुधीर न बुरा किया। उसे ऐसा नही करना चाहिए था।'

लोगो की बातो से भी अधिक रमा को इस बात मे डर लगता है कि पता नहीं सना किसको किस बात का क्या जवाब दे डाले और बिना मकसद एक आदमी दुश्मन बन जाये। पर सना जिद करती है और लाख आशकाओ को कधो पर लाद वह उसके साथ घूमने निकल पडती है

उस दिन

घर म निकलते ही दीखा कि सामने पटरियो पर रेल रुकी खडी है। बहुत से लोग पटरियो के नीचे लटके छोटे से ढलान पर खडे हैं थोडी-थोडी दूर पर आदम-गुच्छा बनाये। अधेरे के बावजूद यह महसूस किया जा सकता है कि कोई कट गया है। दूसरे-तीसरे दिन इस तरह की घटना यहा होती ही रहती है। पर इधर कुछ दिना से जब भी ऐसा कुछ घटता है

इन चारो के अन्दर भय की एक चीख उमड पडती है। इस समय भी चारो मडक के बीचोबीच ठिठके खडे हैं। चारो जानते हैं कि उनके मन म क्या है पर बोलने का साहस किसी म नही है और पटरी तक जाने म हरेक कतरा रहा है। पर दुविधा की जडता को सबसे पहले सज्ञा ने ही फोडा।

"तुम ठहरो यहो मा मैं देखकर आती हू।'

'नही, तू नही जा तो सदीप तू जा, किसी से पूछ लीजिया कि क्या हुआ है ? '

पर अकेला सदीप घुप अधेरे को चीरकर रल तक पहुचने से कतरा रहा है।

' चल समीर दोनो चले।"

दोनो चलत हैं। पहले अधेरे मे गायब होते हैं। फिर ढलान पर चढते हुए दीखते हैं और फिर भीड म खो जाते हैं।

"बहुत देर हो गयी। जा तो सज्ञा, देख तो '

"मा, अभी तो गये हैं।'

' अच्छा, तू ठहर यही, या वापिस घर चल मैं देखकर जाती हू।

"जरा ठहरो न मा।"

"तू ठहर। रेल है। बच्चे हैं। कही नीचे न घुस गए हो। चल दी तो तू ठहर।"

' वह निकल आये भीड म से वह देखो, वह आ रहे हैं।"

' हा। लगते तो वही हैं पर ये इतना भागकर क्या आ रहे हैं ?"

"हा भागकर क्यो आ रहे हैं ? चलो देखते है।"

सज्ञा और रमा आग बढ गयी हैं। दोनो बच्चे अधेरे मे डूब गये हैं। अब अधेरे में से निकलेंगे। दोनो के दिल धडक रहे हैं। पता नही क्या खबर लाते है

वह निकल आए कितने बेतहाशा दौडे चले आ रहे हैं। दूर से ही चीख रहे हैं कुछ समझ नही आ रहा पास आ रहे हैं

' मा पापा नही हैं मा पापा नही है मा

रमा ने अचानक चीखकर दोनो को झपट लिया है—चुप दोनो सहम रुक गये है। थोडी दूर। चुप हो गये हैं। ' पास आओ ना। रुक क्यो

गये ? कौन था ?" रमा ने कहा है। दोनो ने एक सुर मे कहा है, 'पापा नही " कहते-कहते दोनो अचानक रो पड़े हैं। रमा ने आगे बढकर दोनों का खुद से चिपटा लिया है। दोनो को चूमा है। चुप कराया है। लेकर वापिस आयी है। सज्ञा को कहा है, "घूमना छोड सना चल, घर चलें।"

"चलो मा।"

सदीप का हाथ सज्ञा ने पकड लिया है। समीर रमा के हाथ मे है। सज्ञा ने बेहद स्नेह से सदीप से पूछा है, "रोया क्यो था रे ?"

सदीप न सज्ञा की तरफ देखा है। अपना हाथ छुडाया है। मा क पास गया है। धीरे से पूछा है 'मा पापा कब आयेंगे ? बताओ ना ?"

रमा गुप-चुप है।

## 3

दोना बच्चे सो गए पर रमा और सज्ञा को नीद नही आयी। सज्ञा बहुत उद्विग्न थी। उसन ही बात शुरू की।

'मा तुम्ह मालूम है, आनन्द अकल ने आत्महत्या क्यो की।" रमा चुप रही सिर्फ सज्ञा की तरफ देखा।

दोनो अपनी-अपनी चारपाई पर बठी हैं। एक दूसरे की तरफ मुह किये। दोनो की पीठ से चिपके समीर और सदीप सो रहे है। रात के दस बजे हैं।

"मैंने बताया था न, पापा के दोस्त मिले थे। उन्होंने बताया।" रमा चुपचाप सज्ञा की तरफ देखती रही।

सज्ञा चुप रहने मे असमर्थ पा रही थी। बोली, "तुम्ह पता है, मा, पागलपन किसे कहते हैं ? जब आदमी किसी एक इच्छा को बाकी सब इच्छाओ की कीमत पर पूरी करना चाहे। आनन्द अकल इसी तरह के

पागल थ।'

इस बार रमा ने धीरे से कहा, 'शायद तेरे पापा भी।"

'हा शायद। शायद क्या, थे ही। तुम्हे मालूम है मा, आनन्द अकल बहुत बढिया नाटक लिखते थे।"

"हा, एक दिन बताया था तेरे पापा न।"

"उनके कई नाटक छपे, कई स्टेज हुए कई असफल। पर उनके चेहरे पर कभी किसी ने न खुशी की लहर देखी न दुख की छाया। तुम्हे तो मालूम ही होगा उन्होंने शादी नही की थी। पिता थे और अकेले पिता का घर म होना उन्हे काटता था। मा शायद बचपन म ही मर गई थी। घर का मकान था। पर जब भी कोई दोस्त उनके मकान को लेकर उन पर तज करता तो तिलमिलाकर कहते—मकान मेरे बाप का है, मेरा नहा है। इतने बड मकान के बावजूद अपने लिए कमरा अलग ले रखा था। ज्यादातर वही सोते। पिता जिस तरह एकदम बच्चो की तरह देखभाल, सरक्षण और चिन्ता करते इससे उन्हे कोफ्त होती। पर पिता की लाचारी '

रमा न जसे चौंककर पूछा, 'हा, बताया था तेरे पापा ने। उनके पिता का तो दुख हुआ होगा। कसे हैं अब वे ? कुछ पता है ?"

"हा मा पता है, वह चल बसे

आह कोई इस तरह चला जाय, तो चल बसना ही ठीक है "

'नही मा, ऐसा न कहो तु मैं तुम्हे बहुत प्यार करती हू खर छोडो तुम्हे जान कौन दगा और आनन्द अकल की बात '

'—। क्या हो गया था ?

इस बार सना कई मिनट चुप रही। फिर अपनी आदत के खिलाफ उसने धीरे और मन्दी आवाज म कहना शुरू किया—'तुम्हे पता है मा, आदमी नाटक-कहानी क्यो लिखता है ? आदमी के जीवन का कोई एक सुनहरा या गहरा काला क्षण उसके मस्तिष्क मे पडा फलता सिकुडता रहता है घूमता जमता रहता है पिघलता रहता है और कभी-कभी इतनी गर्मी महसूस करता है कि भार बन जाता है। पर एक वक्त आता है जब यही क्षण पारदर्शी स्फटिक का आकार ले लेता है इसके नयन नक्श निकल आते

है। इस स्फटिक के मूर्त-अमूर्त रूप को शब्दों में पकड़ने की कोशिश करता है और इसी तरह का प्रयास कभी नाटक कहलाता है, कभी कहानी और कभी कविता "

रमा ने टोक दिया, "सज्ञा"

'हां मां'

'बिटिया, किससे अब ये बातें कर रही है। मेरी समझ में यह बिल्कुल नहीं आता है वह होते तो "

सज्ञा ने फौरन बात संभाल ली। बोली, "तो ऐसा ही एक नाटक था आनन्द अंकल का लिखा हुआ, वे चाहते थे, वह नाटक खेला जाये, वह क्षण उन्हें अपने से बाहर घटता हुआ अनुभव हो और वे स्मृति मोह की घुटन से मुक्त हो जायें पर "

'छोड़ सज्ञा, मुझे कुछ समझ नहीं आ रहा " रमा खुद में डूबी थी।

'सुन लो मां, शायद साल दो साल बाद तुम्हें भी समझ आने लगे।"

"तो सुना '

"हां सुनो, बहुत दिनों तक वह चाहते रहे कि वह नाटक मंच पर हो, नहीं हुआ और एक दिन जब हुआ तो "

सज्ञा चुप हो गयी। रमा के लिए तो सारी कहानी सिर्फ कहानी थी, उसके तल को वह छू ही नहीं रही थी। सज्ञा जानती थी, पर वह बोले जा रही थी, शायद वह रमा से अधिक सारी कहानी खुद को ही सुना रही थी।

सज्ञा ने और भी धीमी आवाज में कहना शुरू किया, "आज पापा नहीं हैं, मुझे उनकी बातें उनके जाने के बाद समझ आ रही हैं। आनन्द अंकल की कहानी ने मुझे झिंझोड़ दिया है। मैं आज तक सोचती रही कि हर बात को साफ-साफ समझा जा सकता है पर मां कोई अगर यह कहे कि आनन्द अंकल ने इसलिए आत्महत्या कर ली क्योंकि उनका एक नाटक अच्छी तरह नहीं खेला गया था तुम्हें हंसी नहीं आयेगी? मैं तो खूब हंसती। पर आज नहीं हंस पा रही हूं और रो इसलिए नहीं पा रही क्योंकि पापा नहीं हैं। उनके गले से लगकर "

"जब तक वह रहे तब तक तो उनसे लड़ती रही

' हा, मां, मैं उनकी बातें समझती तो शायद वह "

'छोड़ सका तो क्या हुआ था आनन्द का ?"

बताया तो मा, उनका एक नाटक ठीक स्टेज नही हो पाया । दर्शकों और दोस्तों ने उनकी मजाक उड़ायी । वह बर्दाश्त नही कर पाये और "

"ठीक बात बतला ।"

'बताती हू मा, जरा चुप रह लू और तुम भी चुप रहना ।"

दोनो चुप हो रही । रात के ग्यारह बज चुके होंगे । बत्ती जली है । कभी-कभी रोशनी म लिपटा सन्नाटा अधेरे म लिपटे सन्नाटे से ज्यादा भयावह होता है । खास तौर पर तब जब रोशनी को अधेरे म खिसकाने म भी डर लग रहा हो । सदीप और समीर इन दोनो के मानसिक ऊहा पोह स बेखबर सो रहे है । रमा सज्ञा की तरफ मुह किये लेटी है पर सज्ञा की दृष्टि ऊपर छत पर टिकी है।

अचानक सज्ञा ने कहा है, "मा, पापा की तकलीफ भी वही थी जो आनन्द शुक्ल की जान ले गयी ।"

रमा ने भटकती नजरो से सज्ञा की तरफ देखा ।

' तुमने वह कहानी सुनी है मा ?"

कौन सी कहानी ?"

' मैं सुनाती हू । तुमने भला कहा सुनी होगी । मैं ही सुनाती हू समुद्री तूफान मे एक जहाज फसा और डूब गया । सब मर गये पर एक लड़की बच गयी । चौदह प द्रह साल की । एक सुनसान निजन टापू पर उसे होश आया । पहले वह बहुत रोई फिर इधर-उधर भटकने लगी। शुरू शुरू मे रात के वक्त उसे डर लगता, फिर वह डर भी उसका साथी हो गया । वह उस टापू के जड-जगम का एक हिस्सा हो गयी । वहा के जानवर वहा की वनस्पति ने उसे पहचान लिया । रहने तो वह लगी पर अ दर उसके कुछ घुटता रहा । गाढ़ा होता रहा । फूलता फलता रहा । कभी-कभी वह अ दर का अमूत सास पर इतना दबाव डालता कि वह रो पड़ती । बहुत-बहुत देर तक वह अकेली बैठी रोती रहती । पर उस सुन-सान टापू पर कौन था जो उसकी वेदना समझता उसे चुप करता । वह

खुद ही रोती और खुद ही चुप हो जाती। रोते का उसे एक ही फायदा होता, सांस लेने में थोड़ी आसानी हो जाती। सांस ठीक होते ही वह फिर उस भीषण समुद्र के बीच तरते, निजन टापू पर किसी ऐसे जन्तु की तलाश में निकल पडती, जो उसकी भाषा समझ सके, पर ''

'तू आनन्द की बात सुना रही थी सज्ञा।"

रमा ऊबने लगी थी।

पर सज्ञा के लिए रमा शायद थी ही नहीं। फिर भी उसने कहा, "वही सुना रही हू मा, तुम सुनो ता। सोना मत। मैं कह रही थी, कि वह लडकी, जिसकी उम्र बढ चुकी थी, दसियो साल वह वहा रह चुकी थी, उस निजन टापू पर ऐसे किसी जीव को ढूढती रही जो उसकी बात समझ सके। तुम्हें मालूम है मा, उसकी बात किसने समझी उसे मन-चाहा प्राणी मिल गया। एक दिन वह रो रही थी कि उसने देखा एक काला साप उसके ठीक सामने कुडली मारे बैठा है और रह रहकर अपना फन जमीन पर पटक रहा है। कभी वह कुडली मारे मारे जमीन पर घूम जाता है तो कभी अपना फन एकदम ढीला छोड देता है तो कभी फन को जमीन पर ऐसे रगडता है जसे उसके अन्दर की व्यथा उसको मथ रही हो उस लडकी ने देखा देखती रह गयी पर यह समझते उसे देर नहीं लगी कि उसे वह मिल गया है जिसकी उसे तलाश थी ''

'तेरा दिमाग तो ठीक है सना। साप भला आदमी की बात क्या समझेगा? तू आज "

'मा, आदमी ही आदमी की बात मुश्किल से समझता है पर खैर, जो भी हो, उन दिन से वह निजन टापू उस लडकी को अच्छा लगने लगा रोना उसे तब भी आता, पर कारण बदल गया था। अब जब भी उस साप की याद आती वह रोती और रोते ही साप भागता हुआ उसके पास आता और उसके पर में सिर पटकता। और इस तरह अपना प्यार प्रगट करता "

रमा उठकर बैठ गयी। सना का मुह ध्यान से देखने लगी। सज्ञा ने कहा, साप उस लडकी के लिए दुनिया का सबसे सुन्दर प्राणी हो गया। तुम्हें मालूम है मां, सुन्दर कौन होता है?"

"पता नही क्या बक रही है ? वह आनन्द की बात बतानी हो तो बता, नहीं तो मैं बत्ती बुझाकर सोती हू ।"

सना की बातें रमा की समझ मे नही आ रही थी पर उसे लग रहा था उसका मन कुछ हल्का हो गया है । उसे अन्दर ही अन्दर लड़की की बाता पर हसी भी आ रहा थी। पर सना गम्भीर थी । उसने फिर उसी आवाज म बोलना शुरु किया जस कही और खड़ी होकर खुद स बोल रही हो, "हम सभी लोगा म सा, एक साप कुडली मारे बैठा होता है, जो जब भी हम रोते है, हमारे सामन सिर धुनता है। वह हमारी बात समझता है और पल भर चुप रहकर सना न कहा, आनन्द अकल के अन्दर का यह साप मार दिया गया और उन्होने हमेशा के लिए इस निजन द्वीप से जाने का फैसला कर लिया "

"हुआ क्या था, बताती क्यो नही ? '

"बताया तो, बता तो रही हू, उनके अन्दर का साप मार डाला गया। उस साप की एक केंचुली थी एक नाटक—सुनहरे और काले रग की केचुली। रगो की बुनावट इस तरह थी कि साप और आनन्द दोना के अस्तित्व का अथ मिलते थे। जिसने उसे स्टेज पर पश किया उसने रगों की बुनावट बदल दी। अथ बदल गये। सारा व्यामोह टूट गया। आनन्द डर गय। साप अचेत हो गया। पहले साप मरा, फिर "

"यह सब क्या है सना ?" रमा लगभग चीख उठी।

सना जाग उठी। हसन लगी। बोली, "कहानी है मा।"

"सो जा। यह कसी कहानी है। पागल।"

"हा। बत्ती बुझा दो मा। नीद आ रही है। मा, पापा, मालूम है, क्यो भाग गये ? '

क्यो ? मैं ता समझती हू वे पसे की कमी से घबरा गये।"

"वही तो मा। इतने दिन साथ रहकर भी तुम पापा को न समझ सकी।"

तो ? क्यो भाग गये ? तू ही बता। मैं मूख ही सही। रमा ने झुझलाहट भरे स्वर म कहा।

"मैं बता भी दूंगी, तो भी तुम्हारी समझ मे नही आयेगा।"

"नहा सही, तू बता।" रमा रुआंसी हो आयी थी।

"तो सुनो। पापा को एक सार की तलाश थी। एक दिन उन्हें लगा कि उनकी तलाश खत्म हुई, सार मिल गया। पर जिसमे उन्होंने साप का भ्रम बनाया वह साप न होकर निजन द्वीप पर भटकती वह लडकी थी। पापा डर गये। डरकर भाग गये और यह निश्चित है कि अब कभी इस शहर म नही आयेंगे। पर पर तुम सो जाओ मा मैं और पता नही क्या-क्या बकूंगी पापा के उन दोस्त ने मरा मारा मानसिक सतुलन बिगाड दिया है कल मैं भास्कर से मिलूंगी तो कुछ ठीक होगा।'

'सना। कौन थी यह ? प्रतिभा ?"

"हा मा। प्रतिभा आंटी। मरा ख्याल है।

'तुझे कस मालूम ?"

"बताया ना। मेरा अन्दाजा है।'

"नही। तुझे पता है। मुझे बता।"

'नही मा। मैं सच कह रही हू। मुझे कुछ नही पता। सिर्फ अन्दाजा है। पर इतना विश्वास से कह सकती हू कि दोनो को अपने-अपने साप की तलाश थी। इसी तलाश की प्रकृति के एक होने के कारण वे एक-दूसरे के पूरक होने मे असमर्थ थे। पापा इस तथ्य को जान गये थे। सहन नही कर पाये, चल गये।"

'आह एसा था क्या। मैं तो समझी थी कि "

"क्या समझी थी ?"

'कुछ नही। सो जा। और मुझसे बहस न किया कर। मुझे तुझसे कुछ नही समझना।'

"मा।"

"बत्ती बुझा दू ?"

'मा-मा "

"क्या है ?'

"आज मेरे पास सो जाओ। मुझे बहुत डर लग रहा है।"

अचानक रमा का शरीर ढीला पड गया। आख गीली हो गयी।

उसने उठकर बत्ती बुझा दी। सज्ञा की खाट के पास आकर गिरी हुई आवाज मे कहा, "चल उधर को हो। पता नही कहा से क्या-क्या सीखकर आती है।"

'मा, इस इतवार को पापा की सब लिखी चीजें निकालनी है।"

'अच्छा। निकाल दूगी। क्या करेगी उनका ?"

"छपवायेंगे।"

## 4

इतवार को सज्ञा ने सुबह स ही घर मे एक तूफान सा खडा कर दिया। अलमारी की सारी फाइलें निकालकर सारे पर्चों पर फैला दी। सदीप और समीर के लिए कमरे मे घुमने का निषेध हो गया। रमा रसोई के काम मे डूबी रही। सज्ञा एक एक कहानी के बिखरे पन्ने इधर उधर से पूरे करती रही और दीवार से पीठ लगाकर उन्हे पढती रही। पढती रही और गम्भीर होती रही। उसे महसूस होना रहा है कि सुधीर भाप बनकर सारे वातावरण मे फैल गया है और एक तीखी गन्ध फैला रहा। पढते पढते सज्ञा का दम घुटने लगा तो वह जोर से पुकार उठी 'मा"

रमा रसोई से भागकर कमरे मे आयी। इतनी भडभडाई आवाज रमा ने सज्ञा की कभी नही सुनी थी। उसने एकदम पास आकर पूछा, "क्या हुआ ? क्या है सज्ञा ? क्या हुआ ?'

सज्ञा ने डरी हुई मा की तरफ देख, खुद को सभाला, हलके से हस कर कहा, "कुछ नही मा। यो ही तुम्हारी याद आ गयी थी मा, तुम्हें मालूम है पापा के मन मे किस चीज का इतना वजन था कि वे इतनी दबी जुबान मे बोलते थे, अपनी कहानियों म

' मुझे सज्ञा कुछ मालूम नही है, मुझे उन्होने कभी कुछ नही बताया

पर यह बात सच है कि उनके मन पर हमेशा कोई दबाव रहता था जिसके कारण कभी वह खुलकर सास नही ले सके। मैंने बहुत बार जानना चाहा पर मुझे तो वह हमेशा हसी मे उडा देते। तुझे शायद बता देते, पर तूने जबसे होश सभाला, हमेशा उनकी बात को काटा ही "

"तो ?"

"उनसे पूछकर देखें।"

"क्या फायदा पूछने से ? और क्या फायदा जानने से ? अब जान भी जायेंगे तो उनका तो कोई भला हो नही सकता। फिर जब उन्होंने हमे इस काबिल समझा ही नही कि अपने मन की कोई बात बतायें तो ठीक है, नही सही। अब उनके बारे म दूसरो से पूछताछ करते घूमना, क्या अच्छा लगता है।"

सना ने धीरे से कहा, "मा इतने हल्के स्तर का अभिमान सहारा नही बन पाता। पर छोडो, वह समस्या मेरी है। मैं बात करूगी प्रतिभा आटी से। तुम और तुम्हारा स्वाभिमान कही बीच म नही होगे।"

रमा मिनट भर चुप रही फिर अचानक उसे कुछ याद आया। तेजी से बोली, "कल, वह वकील की चिट्टी आयी थी, तूने देख ली ?"

"नही तो, कहा है, क्या लिखा है ?"

"लिखा है हम मुकदमा हार गये। मकान एक महीने के अन्दर खाली करना होगा। कई तारीखें पडी, कोई गया ही नही, इसलिए एकतरफा फैसला हो गया। यह मान लिया गया कि हमारे पास कहने को कुछ नही है।"

"ओह !"

"अब क्या होगा ?"

"होना क्या है। इस मकान से पहले क्या सडक पर रहते थे ?"

"कौन मकान ढूढेगा ? मकान मालिक मकान देते हुए सौ बातें बना देगा। किसी की बधी आमदनी नही है। यहा तो सब जानते हैं, नयी जगह डेढ सौ सवाल " रमा की आखो में भय के मारे आसू छलक आये।

घबराहट सना के अन्दर भी थी। पर उसने मा को साहस बधाते हुए कहा, "तुम चिन्ता न करो मा, सब ठीक हो जायेगा। मैं भास्कर से बात

करूगी।"

"तपन ही क्या करेगा। लडका ही तो है बेचारा।'

"वह सब ठीक कर लेगा।"

'चलो वह टीक कर ले  और तुझे कुछ खाना नही है आज। सुबह से इन कागजो से चिपकी है

"बस मा, अभी आती हू  बस, दस मिनट  छाट ली मैंने पापा की बीस कहानिया  एक सकलन छपवाऊगी इनका  और तुम चिता न करो मा, सब ठीक हो जाएगा। तुम क्यो करती हो फिक्र मैं जा हू  '

रमा ने विह्वल कठ स कहा, "तू तो है ही। तू ही ता है। पर सन्ना इनको छपवाने के चक्कर मे तू मत फसियो। यहा बहुत झझट है किताब छपवाने मे  तू कहा  "

"मैं छपवाऊगी मा। झझट तो जीने म भी है। मैंने पापा के प्रति बहुत अन्याय किया है, उसके पश्चाताप का यही एक तरीका है  "

तेरी मर्जी। तू किसी की सुनती थोडे ही है  पर पर  किसी भी कीमत पर मत छपवाना  किसी भी कीमत पर प्राप्त सफलता सतोष नही देती  "

"हा मा। मैं जरूर छपवाऊगी।"

इतवार के दिन तीसरे पहर भास्कर नियम से आता रहा है। इस इत वार को भी आया। उसके बठने के पहल ही सना ने सुधीर की कहानियो की फाइल रख दी। अधिकार से बोली 'इनम से कुछ का पढो और अपनी राय दा।"

भास्कर कहानियो मे डूब गया। सना एक कप चाय बनाकर उसके पास रख गयी। रमा पडोस म किसी के घर बैठी थी। कई कहानिया पढ कर, काफी देर चुप रह कर भास्कर ने गदन उठाकर कहा, 'सना ये कहा निया छप नही पायेगी।'

"क्या? क्यो नही छप पायेंगी?"

भास्कर गम्भीर था, बाला  देखो सना समाज किसी की भी बात सिफ स्वाथवश सुनता है। उसम से कुछ उसका मनोरजन हो, कुछ उसे नया विचार मिले, पढकर उसमे कही कुछ जागता हुआ दीखे, या उसको अपनी

किसी तकलीफ के अर्थ समझ मे आयें। इन कहानियो मे इनमें से कुछ भी नही है। ये मन मे उठती लहरों के आपसी विलोल की 'क्लीनिकल रिपोर्टस' हैं। पर एक बात माननी पड़ेगी, उस मन की स्थिति का अंदाजा लगाया जा सकता है जिसमे यह सब होता रहा। कितनी व्यथा, कितना विषाद, कितना सन्नाटा और अपनी ही भाषा से कितनी विरक्ति।

"भास्कर, इन्हें छपवाना है। पापा के अन्दर का यह सब निरर्थक नही हो सकता। यह सकलन छपवाना है।"

"कोशिश करते हैं। पर एक बात मैं भी मानता हू कि व्यक्ति मन की सारी बुनावट बाहरी दुनिया की देन होती है। बाहरी दुनिया को उसके प्रति सहानुभूति रखनी चाहिए। देखते है कोशिश करते हैं।"

"और यह क्या मुहावरा तुमने इस्तेमाल किया था—भाषा से विरक्ति इसके क्या मानी ?"

"भाषा मानी समाज, अपने समाज से विरक्ति, यही तो।"

"ओह। समझी। पर भास्कर इन्हें छपवाना है।"

"हा हा, पूरी कोशिश करेंगे।"

"और यह मकान भी छोड़ना होगा।"

"क्यो ?"

"हम मुकदमा हार गये। वकील की चिट्ठी आयी है।"

"चलो अच्छा हुआ। बात खत्म हो गई। मकान का इंतजाम तो कुछ न कुछ हो ही जायेगा।"

"और भास्कर तुम्हें एक बात बताऊ ?"

"क्या बात ?"

"दो तीन दिन से मुझे पापा बहुत याद आ रहे हैं।"

"क्यो कोई खास घटना घटी क्या ?"

"हा भास्कर मेरी इस छोटी सी जिंदगी की सबसे बडी घटना। पापा के एक दोस्त है विनायक जी, वह मिले थे, कई दिन हुए। बहुत बातें हुईं। पता चला कि पापा जो दीखते थे, वह ही नही थे।" सज्ञा ने ऐसे कहा, जैसे बहुत बड़े मच पर से पर्दा उठा दिया हो।

भास्कर ठहाका मारकर हंस दिया। हंसते-हंसते बोला, "यह घटना

है ? अरे सनाजी आपको मालूम होना चाहिये कि यह बात हम सबके बारे मे सच है। जो मैं हू, यदि वही दीखू भी तो कौन मुझे आदमी कहेगा, पशु फिर क्या होता है। तुम भी बस, कमाल करती हो।"

"भास्कर, मैं मजाक कर रही हू ?"

'नही मैं कर रहा हू।"

'कर सकते हो, तुम्हें मालूम है, पापा को खोकर मैंने क्या खोया है ?"

"क्या ?'

"आत्महत्या और भास्कर तुम्हें मालूम है, आदमी का आत्मविश्वास कब टूटता है।"

'तुम्ही बताओ।"

"जब आदमी सीखना बन्द कर देता है। पापा नही हैं, किससे कुछ सीखू ? मैं अपनी जिंदगी की लडाई लड़ूं या कहते-कहते सज्ञा का गला भर आया। उसने जोर लगाकर खुद को सभाला, फिर बोली, 'तुम्हे पता है भास्कर मैं पापा से कितना प्यार करती थी और उन्होंने कभी मुझे नहो बताया कि ' कहते-कहते सज्ञा जोर से रो दी। रोते रोते ही उसने कहा "अगर वह मुझे बताते तो "

भास्कर ने आवाज दी बेहद स्नेह से, "सना "

तुम जाओ। मुझे किसी की मदद की जरूरत नही है। मैं खुद छपा लूगी पापा की कहानिया। मैं जानती हू, इन कहानिया मे उनकी घुटन मौजूद है। हो सकता है '

सना ' भास्कर ने पुकारा।

सज्ञा पर उस पुकार का कोई असर नहीं हुआ। बोली 'देखो भास्कर तुम्हारे साथ रहकर जो सपाटबयानी मैंने सीखी, उसी ने मुझसे मरे पापा, को दूर कर दिया। काश। मैं धीरज से उनकी बात समझने की कोशिश करती तो शायद वह न जाते। तुम जानते हो "

'सज्ञा मेरी बात तो सुनो '

मुझे सोचने दो तपन। मैं तुम्हारी बात सुनना भी चाहती हू और समझना भी चाहती हू। पर मुझे सोचने का वक्त दो। पहले मैं महसूस

करना चाहती हू कि पापा के घर छोडने की जिम्मेदार मैं हू। यह अहसास पक जायेगा तो हो सकता है मैं और कुछ सोच सकू। तब तक तुम्हे इतजार करना होगा। चाहो तो करना "

"तो मैं चलता हू "

'हा जाओ।"

सना भास्कर को छोडने बाहर तक आयी। भास्कर चला गया तो इधर उधर देखा। रमा कही नही दीखी। सन्ना घूमी और सीधी आकर पलग पर बैठ गयी। पश्चिम की तरफ खुलने वाली खिडकी की दीवार से कमर टिकाकर। सुधीर शाम के वक्त जब भी घर मे होता था, इसी तरह बैठकर सूरज का डूबना देखा करता था, खिडकी की सलाखो मे से। सन्ना ने खिडकी मे से देखा, सूरज डूब रहा था।

## 5

अपने विशाल ड्राइग रूम मे, हल्की नीली रोशनी मे लिपटी बैठी प्रतिभा का चेहरा ऐसे दीख रहा है जैसे बडे-से गमले मे मोतिया रग का बडा-सा एक फूल दहक रहा हो। रात के आठ बज चुके हैं। अविनाश अभी तक नही आये। प्रतिभा के अन्दर की ऊहापोह उसके चेहरे पर अतिरिक्त लवण बिखरा रही है। पलका का अनचाहे मे झपक जाना ही यह आभास देता है कि वह मूर्ति नही है। सामने दीखता पूरा स्क्रीन काला हुआ पडा है। कही काई रोशनी की किरण नहीं है। अभी कुछ देर पहले टेलीफोन की घटी बजी थी। सोते-सोते ही प्रतिभा उठकर गयी। गलत नम्बर था। प्रतिभा के होठा पर हल्का-सा व्यग्य उभरा। उसने टेलीफोन का प्लग निकाल दिया। फिर कोच पर पहले की तरह आकर बैठ गयी। किचन मे नौकर खाना बना रहा है। बीच-बीच मे आकर प्रतिभा को कुछ बता जाता

है या उससे कुछ पूछकर और उसकी 'हा हू' लेकर चला जाता है। उसने मालकिन को पहले कभी इस तरह बैठे नही देखा। किताब हाथ में हो, तब तो इतनी देर चुप बैठा हज्म किया जा सकता है, पर

रामसिंह ने आकर बताया "खाना बन गया।"

प्रतिभा ने हल्का-सा चेहरा घुमाकर रामसिंह को पहचाना। पल भर उसके खडे रहने के ढग को देखा। बात कहकर रामसिंह जड हो जाता है। प्रतिभा को हमेशा इस बात पर हसी आती है। आज भी आदत से लाचार उसे हसी आ गयी। उसकी जडता दूर करने के लिए उसने पूछा, "बच्चू कहा है ?

"अपने कमरे में हैं।"

"अभी तो सवा आठ हुए हैं। थोडी देर बाद उसका खाना लगा देना। मैं बाद में खाऊगी।

रामसिंह चला गया।

प्रतिभा भी उठकर खडी हो गई। अपने दोनो हाथो से उसने चेहरे पर झुके बालो को पीछे किया। दोनो हथेलियो से बालो को सिर पर दबाया। जसे उन्हे आइन्दा झुकने को मना कर रही हो। झटके से घूमी और ड्राइग रूम से निकलकर अपने कमरे में घुस गयी।

उसके कमरे की बत्ती अभी किसी ने नही जलायी है। घुप अधेरा है। प्रतिभा को पता है उसका पलग कहा है, मेज कुर्सी कहा है फुटकर कुर्सिया कहा रखी हैं। कमरे में घुमकर अधेरे में ही, वह अपने पलग तक पहुची है, बैठ गयी है, जोर से पुकारा 'रामसिंह"

रामसिंह आया है। दरवाजे पर खडा हो गया है। उसकी छाया दीख रही है।

'साहब आयें तो खाना खिला देना। मेरी तबीयत ठीक नही है। मैं सो रही हू।'

"जी।"

'टेलीफोन के पास या छाया, वह आयें तो मुझे आवाज दे लेना। साढे नौ बजे तक न आयें तो तुम चले जाना, खाना मेज पर लगाकर। समझे।

प्रतिभा जानती है, रामसिंह को यह सब बताने की जरूरत नहीं है। वह घर के सब नियम-कायदे, तौर तरीके जानता है। बरसों से उनके यहां रह रहा है, पर प्रतिभा कुछ बोलकर खुद को जगाना चाहती है। वह और भी बोलती पर उसने देखा है, छाया दरवाजे पर से हट गयी है।

प्रतिभा पलंग पर दीवार की तरफ मुंह करके लेट गयी।

क्या है जिसने आज उसके पूरे दिमाग को पिघला दिया है?

सुधीर

नहीं। सुधीर में वह सामर्थ्य उसे कभी नहीं दीखी। सुधीर उसकी बात सुनता ध्यान से था, समझता बिल्कुल नहीं था। ऐसा आदमी सामने तो जगह ले सकता है पर मन में जगह नहीं, वह बिल्कुल नहीं पर यह मानसिक स्थिति? सामने की जगह अचानक खाली हो गयी, इसलिए शायद पर

नहीं। कुछ और है। कौन नहीं है जो सिर में हवा-ही हवा भर गयी है। या कौन आने वाला है कि जिसके आगे इतना सारा शून्य ठिठका खड़ा है। या शायद मैं ही रुककर खड़ी हो गयी हूं। बहते चले जाने में अपने अस्तित्व का बोध भी बह जाता है। रुककर अपने अस्तित्व को खुद ही छूकर देखने को जी करता है। मैं और बीतता समय आमने सामने हैं। एक-दूसरे को पहचानने के लिए स्वीकारने नकारने के लिए। पर पर यह प्रश्न अचानक आ कहां से गया यह।

सुधीर के जाने के कारण उसके अनस्तित्व में चले जाने के भय के कारण? नहीं नहीं, नहीं, सुधीर का मेरी मानसिक स्थिति से कोई सम्बन्ध नहीं है मेरे मानस में सुधीर कभी रहा ही नहीं वह

अविनाश नहीं आये। आज बहुत देर कर दी। आ जाते तो खुद में इतना डर न लगता। पता नहीं कितनी देर में आयेंगे। नींद भी तो नहीं आ रही। अकेले अंधेरे में अनचाहे लोग घुसे चले आते हैं

पता नहीं कैसे लोगों की कहानियां सुधीर सुनाया करता था। कितने सहज भाव से कितनी भयानक कहानियां

आदमी कैसे मरता है, कैसे जीता रहता है और आदमी म [illegible] जीने मरने से बेखबर रहता है इसकी अनगिनत कहा

सुनायी हैं उसकी अपनी नजरों के सामने घटी सच्ची कहानियां

ओह फिर सुधीर सुधीर के शरीर में फूटता अंधकार किसी को भी सौंप सकता है बत्ती जला लूं नहीं अंधकार और गाढ़ा हो जायेगा यह अन्धकार उस अन्धकार की किरणों को कुंठित करता है

यह अविनाश आज कहां जम गये ?

कुछ पता नहीं चलता अविनाश का भी

लेटे-लेटे प्रतिभा उनींदी हो आयी

या बाहर की दुनिया से अन्दर की दुनिया में लुढ़क गयी

रात के कोई दस बजे अविनाश घर में घुसे। बेहद थके हुए। रामसिंह जा चुका है। प्रतिभा के कमरे में अंधेरा है। बच्चे बत्ती खुली छोड़कर सो गये हैं। अविनाश को अटपटा लगा। प्रतिभा को जल्दी सोने की आदत नहीं है। उसके आने तक वह जरूर जागती है। बच्चे के सोने के वक्त वह उसके पास जरूर होती है। सो जाता है तो ठीक से ढकती है बत्ती बुझाती है। पर रोजाना के काम और नियमों की उपेक्षा करते प्रतिभा को किसी ने नहीं देखा। तबीयत खराब हो गयी लगती है। देखना चाहिए। खाने के मेज पर जाते जाते अविनाश प्रतिभा के कमरे की तरफ मुड़ गया।

अन्दर जाकर पलभर खड़ा रहा फिर बत्ती जला दी। प्रतिभा सो रही है। दोनों बाहों के गड्ढे में सिर दुबकाये, उलटी। प्रतिभा ऐसे कभी नहीं सोती। हमेशा सीधी सोती है। उसका चेहरा सोते हुए बहुत आकर्षक लगता रहा है। पर आज तो उसका चेहरा दीख नहीं रहा। बिना चेहरे के शरीर

अविनाश बढ़कर प्रतिभा के पलंग पर बैठ गया। उसके बालों में हद दर्जे की कोमलता से अपनी उंगलियां पिरो दीं। मुंह उसके कान तक ले गया। धीरे से पुकारा, "प्रतिभा"।

कुएं की तलहटी में डूबी बाल्टी को जैसे दस उंगलियों वाला कांटा उबार लाता है, उसकी तरह सैंकड़ों ध्वनि रश्मियों से बना अविनाश का सम्बोधन डूबी प्रतिभा को ऊपर घसीट लाया। वह जागी। करवट ली। आंखें खोलकर देखा। अविनाश को पहचाना। अविनाश ने उठने में उसे सहारा दिया, उसके दोनों कन्धों को थामकर, उस पर झुककर कहा, "क्या

हुआ प्रतिभा, तबीयत तो ठीक है ? '

प्रतिभा अविनाश से लिपट गयी। बोली कुछ नहीं। उसकी छाती पर चेहरा घिसती रही। अविनाश भी चुपचाप उसके शरीर को सहलाता रहा। जानता था, शान्त हो जाएगी तो खुद ही बतायेगी, क्या हुआ है ?

कुछ देर बाद प्रतिभा ने पूछा, "खाना खा लिया ?"

अविनाश हंस पडा। बोला, "अरे छोडोगी, तभी तो खाऊंगा। सुनकर प्रतिभा को भी हंसी आ गयी। बोली, "पहले इधर ही आ गये थे ?"

"तुम्हे देखे बिना भूख लगती कहा है।"

"हा भूख तो देखकर लगती है। चलो चलो, पहले खाना खा लो चलकर "

"तुमने खा लिया ?"

"मुझे भूख नही है।"

"तबीयत ठीक नही है ?"

"नहीं, ठीक है।"

'ठीक है ?"

"एकदम ठीक है।"

"फिर ?"

"फिर क्या—यों ही सो गयी थी।"

अविनाश चुप हो गया। जल्दी से जाकर मुंह-हाथ धोए और खाने की मेज पर आ बैठा। प्रतिभा खाना परोसने लगी थी। परोसती रही। अविनाश उसे ध्यान से देखता रहा। उसे लग रहा था कि अब भी प्रतिभा सो रही है। उसका मन मस्तिष्क फिर कहा ओर चला गया है।

रोटी का पहला टुकडा तोडते हुए अविनाश ने स्वर को उत्साह से भरकर कहा, 'प्रतिभा, वह तुम्हारी धाय मा मिली थी।"

'कौन धाय मा ?"

तुम्हारी धाय मा। सावित्री। जिसने तुम्हें पाल-पोसकर बडा किया। तुम भूल गयी ?"

'भूलूगी क्यो ? कहा मिल गयी ?"

"मिली थी। बहुत अचानक। उधर हमारी फक्टरी से परली तरफ

मजदूर बस्ती है ना वहीं रहती है। मैं एक कारीगर की तलाश में गया था कि एक झोंपड़ी के सामने पड़ी खाट पर उसे बैठे पाया। मैंने तो देखते ही उसे पहचान लिया। नमस्ते की। उसे पहचानने में देर लगी।"

"बहुत बूढ़ी हो गयी है ?'

"नहीं कमी ही लग रही थी। मैंने अपनी शादी पर एक बार ही तो देखा था। फौरन पहचान गया, उसी से समझ लो कि तुम्हें तो उससे बहुत लगाव था। नहीं ?"

"था तो। पर खाली लगाव रखने से क्या होता है। वह वहां है, मैं यहां हूं आराम से।'

'तो ? और क्या होना चाहिए था ? '

अविनाश, उसे यहां बुला लेते हैं।'

बुला लो। आ जायेगी ?'

'हां आयेगी तो नहीं। वह मुझे अपनी लड़की की तरह मानती थी, बस मैं ही उसे मां की तरह न मान सकी।'

'क्या तुम तो उसे बहुत मानती थीं।' कहकर अविनाश को लगा उसने यह बात सुनाकर प्रतिभा को और भी अनमना कर दिया है। उसने दरअसल सोचा था कि धाय मां का जिक्र प्रतिभा को हल्के फुल्के मूड में घसीट लायेगा। पर हुआ उससे उल्टा ही। वह चुपचाप खाने लगा। प्रतिभा सामने बैठी अविनाश को देख रही थी। अविनाश की आखें बहुत गहरी काली हैं। मिठास से देखना है तो अन्दर तक हिला देता है। पर अविनाश कभी अपनी आंखों का इस्तेमाल तब तक नहीं करता जब तक उसे ठीक प्रत्युत्तर की आशा न हो। इसलिए इस समय वह चुपचाप बैठा खाना खा रहा है कि अब प्रतिभा का मूड ठीक करने की कोशिश नहीं करेगा। रात को सोकर ठीक हो जायेगा।

प्रतिभा अविनाश को जानती है। वह बोर होना बिल्कुल पसन्द नहीं करता। वह समझ गयी है कि अविनाश ने खुद को वापिस खींच लिया है। उसे खीझ हुई। अन्दर कुछ कुलबुलाया। धीरे से बोली, 'तुम्हें मालूम है अविनाश हम लोग धाय मां की इतनी तारीफ क्यों करते थे ?"

नहीं क्यों ?'

"क्योकि वह कभी किसी से कुछ मागती नही थी।"

प्रतिभा न व्यग्य मे हसकर कहा।

अविनाश ने प्रतिभा की तरफ देखा। कहा, "इस पर ता किसी की भी तारीफ की जा सकती है।'

"हा वही ता। स्वाभिमान का यह स्वरूप मुझे भी बहुत माहित करता है। पर अविनाश, अपनी सारी सुख-सुविधा का आन द लेत हुए जब हम उनक गले म, जिनके पास सास लने की भी सुविधा नही होती, स्वाभिमान पहना दते है, ता मनोरजक नही लगता ? मोटर बोट पर बठ-कर डूबते आदमी की जिन्दगी बचान की लडाई की "

अविनाश ने बात काट दी, कहा, आज कोई खास घटना घटी है प्रतिभा ?'

नही। घटना कोई नही घटी। बात कह रही थी। जिसके पास कुछ नही है, किसी से यदि कुछ नही मागता वास्तव म बडी बात है, पर जिनके पास दन का सब कुछ है लोगो को जरूरत से मरते देखते रहते हैं, किसी को कुछ नही देते और मरने वाला की इसलिए तारीफ करत हैं कि उ होने किसी स कुछ नही मागा और, इसलिए बुराई करते हैं कि उसे मागने की आदत है या वह बेईमान है, या चोर है, या "

अविनाश न फिर बात काट दी, "क्या होना चाहिए ?'

प्रतिभा हस पडी बोली "मुझे क्या पता। मैं तो कह रही थी कि ये नियम कायदे, ये मान मूल्य कही कुछ लोगो की सुरक्षा के लिए ही तो प्रचारित नही किय जाते ? मैं तो

"नियम कायदे नही हाने चाहिए ?'

"सब पर लागू न हो सके तो बिल्कुल नही होने चाहिए।'

'आज तो "

कहते कहते अविनाश रुका तो प्रतिभा खिलखिलाकर हस पडी। हसते-हसते कहा, 'चैन से खा लो। कही भूचाल नही आ रहा। ऐसे देख रह हो, जैसे मुझे पहचानत ही न हो।

'तुम पहचान बदलती हो।'

"खुद को पहचानने की कोशिश मे हो तो बाहर के आदमी को एसा

लग सकता है। चलो छोड़ो। कुछ और लोगे ?"

"नहीं।"

वाशिंग पर मुंह धोकर अविनाश लौटकर आया तो उसने पाया कि प्रतिभा ड्राइंग रूम के बीचो-बीच चुपचाप खड़ी है। अविनाश आकर उसके ठीक सामने खड़ा हो गया। उसके दोनों कंधों पर अपने दोनों हाथ रखे। होंठ उसके चेहरे के एकदम पास ले जाकर कहा, "तुम अपने कमरे में सोओगी ?"

"हां।"

"डर तो नहीं लगेगा।"

प्रतिभा हंस दी, 'डर तो कभी नहीं लगा।"

"जरूरी नहीं है कि जो कभी न हुआ हो, कभी न हो। पर ठीक है, डर लगे तो पुकार लेना।"

अविनाश ने प्रतिभा के गालों पर हल्के से होंठ छुआये। एक हाथ से उसका कंधा थपथपाया। मुड़ा और "गुड नाइट डार्लिंग" कहता हुआ कमरे की तरफ बढ़ गया।

प्रतिभा कई मिनट सोचती खड़ी रही। फिर सब तरफ की बत्तियां बुझाकर कमरे में आकर पलंग पर लेट गयी। बत्ती उसने बुझा दी।

## 6

प्रतिभा ने सपाट लेटकर नजरें छत पर टिका दीं। दीवार पर छिपकली की तरह चिपकी घड़ी से टिक टिक कर रही है। अंधेरे के कुएं में टीकरों की तरह, एक एक करके डूबते हुए। आवाज करता आएगा और बे-आवाज डूब जायेगा। प्रतिभा कभी अंधेरे में घड़ी की तरफ नहीं देखती। इस घड़ी की सेकंड-सुई पर भी रेडियम है। अंधेरे में उसका रेंगना डराता

है। इसीलिए प्रतिभा ने अपने पलग का सिराहना घडी की तरफ कर रखा है। रेंगते जानवर की आवाज सहन की जा सकती है, पर वह दीखे भी

प्रतिभा पलकें बन्द करने से घबरा रही है।

उसको खुद मालूम नही है वह क्या सोच रही है

उठकर बत्ती जला ले ?

नही रोशनी मे आदमी नगा हो जाता है

जो भी है ढका रहे छुपा रहे तभी तक वह सच भी रहता है। सच उघड जाय तो बडा भदेस लगता है, कभी कभी घिनोना भी नही बत्ती नही जलानी है पर जिनसे डर लगता है वे अधेरे म ही आते हैं नही, सुधीर से मुझे कभी डर नही लगता वह नही है, तब भी नही हा, यह तो है, हा, यह तो आदमी का न रहना बहुत डराता है वह न रहने पर भी नही डराता था ता वह कुछ ऐसा ही

था, है नही ?

प्रतिभा को विश्वास हो गया है, अब वह कभी लौटकर नही आयेगा कभी नही

तो वह बे सिर-पर का आदमी कोई ठीक परिचय ही नही बनता था उसका कुछ लाग होते हैं जिनका परिचय ठोस नही होता पारे की तरह आकार बदलता रहता है सुधीर के चेहरे पर पारे की झलक रहती थी

सुधीर ?

प्रतिभा अभी भी छत पर ही ताक रही है

अचानक उसे दीखा घडी—छिपकली रेंगकर छत पर आ गयी है और सेकड सुई ठुमक-ठुमककर छिपकली की पीठ पर दायरे में घूम नाच रही है

प्रतिभा को हल्की सी झुरझुरी आयी। पर कुछ ही सकड बाद उसे दृश्य में रस आने लगा भय भी रसीला होता है उसने मन-ही-मन में सोचा कभी-कभी

सेकड सुई दायरे खीच रही है

हर दायरा नही हर दायरे में कुछ दृश्य उभरता है। बेआवाज। घडी

पर से टूटकर नीचे गिरता है और प्रतिभा तक आने से पहले ही अंधेरे में डूब जाता है प्रतिभा सिर्फ दूर से देख पा रही है

एक पिंजरानुमा कमरा सलाखों के पीछे खड़ा सुधीर उसके पीछे छुपी खड़ी रमा रमा की टांगों से लिपटी छोटी सी सशा और सुधीर के चेहरे पर विक्षेप उसके हाथ हिल रहे हैं उसके होंठ हिल रहे हैं उसके काले चेहरे पर सूदी आंखें बाहर निकल पड़ रही हैं वह जोर-जोर से कुछ बोल रहा है

प्रतिभा के अंदर बैठे किसी व्यक्ति ने उससे पूछा है—क्या बोल रहा है ?—और प्रश्न के साथ ही कमरे की छः फुट ऊंची छत नीचे खिसकी है सब लोगों ने कुछ पल हाथ पैर पटके मुंह को पूरा खोला है फिर छत और फर्श की मिटती दूरी के साथ मिट गये हैं सलेट पर लिखी गिनती की तरह

पर इससे पहले कि प्रतिभा चीखकर उठकर बैठती, सलेट तेजी से घूमी है नया दायरा खींचा है और नया दृश्य उभरा है

पानी की लहरें फौज के दस्ते की तरह बढ़ती हुई किनारे की रेत पर नंगे पैर भागता एक आदमी चेहरा नहीं दीख रहा भागते आदमी सब यकसां लगते हैं लहरें बढ़ रही हैं फौज बढ़ रही है आदमी भाग रहा है पूरे आसमान में चिड़िया-ही चिड़िया भर गई हैं बहुत खूबसूरत लग रही है हजारों सितारे जुगनू बन गये हैं आदमी भाग रहा है न पीछे मुड़कर देखता है न ऊपर देखता है

"यह सुधीर है ?" प्रतिभा ने खुद से पूछा है।

और पूछते ही आसमान साफ हो गया है फौज रुक गयी है चारों तरफ रोशनी हो गयी है क्योंकि भागता हुआ आदमी चिन्दी चिन्दी होकर आसमान के विशाल गड्ढे में गायब हो गया है

इस बार प्रतिभा का शरीर कांपा है उसकी पपोटों में सिलवटें पड़ी हैं होंठ हिले हैं तो वह सुधीर था सुधीर शायद अब नहीं रहा

प्रतिभा झटके से ऊपर आयी है। उसे महसूस हुआ है कि बहुत तेज प्यास लगी है। उसकी पसलियों के नीचे कुछ फड़फड़ाया है। वह हड़बड़ाकर उठ कर बैठ गयी है। हल्का सा डर लगा है। सिर में घुंघ भरी है।

वह उठी है। सोती-सी, अंधेरे में ही दरवाजा खोला है। बाहर निकली है। अविनाश के कमरे तक पहुची है। पल भर खडे रहकर उसने सोते अविनाश को महसूस किया है। धीरे से पलग पर लेटी है। मिनट भर सपाट लेटी रही फिर एक आक्रामक पशु की तरह अविनाश से लिपट गयी है। सोते सोते अविनाश ने उसे छाती से लिपटा लिया है।

कुछ दर वाद दोनो गहरी नीद में सो गये

सुबह नौ बजे सज्ञा न प्रतिभा को फोन किया।

प्रतिभा तभी तभी नाश्ते स निपटकर बैठी थी। अविनाश फैक्टरी और बच्चा स्कूल जा चुका था। अकली वठी प्रतिभा रात के सपनो क बारे में सोच रही थी कि फोन की घटी न उस चौंका दिया। लगभग इसी वक्त रोज नही तो एक दिन छोडकर सुधीर फोन किया करता था। सुधीर वापिस आ गया क्या ?

वह उठी। फोन तक पहुची। रिसीवर उठाया। कान तक पहुचान से पहले ही माउथ पीस में कहा, "हलो '

"प्रतिभा जी बोल रही हैं ?"

"हा प्रतिभा ही हू ।'

"मैं हू आटी, सज्ञा। नमस्ते। आपसे मिलना चाहती हू।"

"आओ ना। यहा आ सकती हो ?"

"आ सकती हू आटी। कब आऊ ?"

"जब तुम्हे सुविधा हो। अभी चाहो तो अभी आ जाओ।"

"ठीक है आटी, आती हू। घटे भर मे पहुच जाऊगी। ठीक रहेगा ?

"हा, हा ठीक है। सुनो सना घर में सब ठीक है न।

"बस आपसे मिलने को मन है और एक बात भी आपसे करनी है।"

"सज्ञा कोई खबर मिली है क्या ? '

"नही, खबर तो कोई नही मिली। मिली होती तो मैं सबसे पहले नही बताती। तो मैं आती हू।"

"हा, आओ। मैं इन्तजार करूगी।"

"ओ० के० '

मुह-ही मुह में ओ० के० कहकर प्रतिभा ने रिसीवर रख दिया।

उसका मन थोडा भारी हो गया। पता नहीं सज्ञा क्या बात करेगी। यह सुधीर कौन था ? आदमी न होकर आदमी का खोल। माना कि जिन्दगी का हर तीखा अनुभव शरीर का थोडा-बहुत मास नोचकर ले जाता है, आदमी को खोखला कर जाता है पर मरते दम तक रहता तो आदमी ही है। इस तरह ककाल तो नही हो जाता। इस आदमी ने क्यो इतना सहा कभी समझ नही आया। एक दुघटना किसी को पूरी तरह चकनाचूर तो नही करती। पता नही चला वह नतिक मूल्यो से अधिक बधा है, या उद्याम आवेगो से, या उसके दोनो रूप ही मात्र धोखा थे ? अपने प्रति ध्यान खीचने के तरीके ? प्रतिमा को यह भी कभी समझ नहीं आया कि वह हमेशा सुधीर के मनोभाव को लेकर दुविधा में क्यो रही ? और फिर उसके प्रति इतनी गहरी सहानुभूति प्रतिमा

जब से सज्ञा को सुधीर का पत्र मिला है और उसे सुधीर क अन्दर घूमती गिल्ट की गरारी का पता चला है उसका मन बहुत खराब हुआ है। यह क्या कमजोरी है ? गिल्ट' है तो मजा बाहर से आये इसका इन्तजार क्यो ? यह सच है कि गिल्ट का होना उसे साधारण के स्तर से ऊपर उठाता है। कितने ही लोगो ने हिन्दू मुस्लिम दगो में हत्यायें की हैं। सब चैन से खा पी रहे है। किसी मे कोई 'गिल्ट' नही है। फिर सुधीर ही क्यो हो ? पर 'गिल्ट' का न होना हा वह तो है 'गिल्ट का न होना पूरे समाज शरीर को गला दता है। दीख तो रहा है चारो तरफ। सुधीर में 'गिल्ट' हो और साथ में जिजीविषा भी हो तो क्या इस उसका अपराध मानेंगे ? गिल्ट' न हो और जिजीविषा हो तो आदमी दूसरे की कीमत पर जीना सीख जाता है। गिल्ट' न होना एक छूत की बीमारी है, एक दूसरे को लगती है। हर मूल्य नगण्य हो जाता है हर अपराध छोटा हो जाता है क्योकि उससे बडा अपराध करने वाला बराबर में खडा होता है निद्वन्द्व निर्विवेक

तो ?

तो क्या ? प्रतिभा, सुधीर के घर से चल जाने में कही तुम भी दोषी हो। तुम्हारे लिए वह मनोरजक प्राणी क सिवाय कुछ नही था। तुमने उस सहानुभूति दी उससे अपना बौद्धिक मनोरजन किया, स्नह कभी

नही दिया   नही, यह सच नही है   मैं उसमें कुछ नही कर सकती थी दोस्त जिजीविषा का साथी हो सकता है, 'गिल्ट' का नही, मत्यु बोध का तो बिल्कुल नही   सुधीर का गिल्ट' पककर मृत्यु बोध बन गया था। बडे-से बडा दास्त आदमी की चेतना में घुले मत्यु बोध को निचोडकर नही निकाल सकता

निकाल सकता हैं

नही निकाल सकता

निकाल सकता है प्रतिभा   तुम निकाल सकती थी   मत्यु बोध जिजीविषा से बडा नहीं हो सकता   तुम उसकी जिजीविषा बन चुकी थी, पर   मैं क्या करती वह ? मैं अपना बलिदान क्यो करती ? मैं अपने से झूठ क्यो बोलती ? मैं सुधीर से प्रेम नही करती थी

वही तो प्रतिमा   वही समस्या है   सम्बन्धो का आधार जहा अपना सुख हो

बको मत। सुख की नही सच की बात कर रही हू ।

प्रतिमा सोचकर देखो। या शायद सोचो मत, महसूस करके देखो। सोचकर आदमी सच को झूठ और झूठ को सच बना लेता है

मुझे ऐसा करने की कोई जरूरत नही है

बात जरूरत की नही स्वभाव की है

सोचते-सोचते प्रतिभा सुन हो गई। उसके पूरे दिमाग मे झनझन होने लगी   बहुत देर वह इसी हालत में बठी रही। यह भी भूल गयी कि सजा आन वाली है। अन्दर उसके छाट-छाट चक्रवात उठत घूमते रह और उसक दिमाग को काटते रह

अचानक वह जोर से बोल पडी, "नही, मैं कुछ नही कर सकती थी। अपनी ही केंचुली म बधे पडे आदमी के ब धन कोई नही खोल सकता। वह चाहता तो अपना इलाज कर सकता था। जिसने अपने सारे अग प्रत्यग अपने ही खोत म छिपा रखे हो, उसे भला   "

कहत कहते प्रतिभा सकोच और आत्म ग्लानि से भर उठी। उसका मन और भी किचमिचा होता पर तभी दरवाजे की घटी बजी और प्रतिभा

ने खुद को सभाल लिया। नौकर को आवाज देने के वदले ;उठकर खुद ही दरवाजा खोलने चल दी।

# 7

सज्ञा प्रतिभा के घर पहली ग्फा ही आयी थी। ड्राइग रूम म दोनो जनी वरावर-वरावर बैठी। दोनो के मन दुविधा जडित थे। दुविधाए अलग-अलग थी। प्रतिभा मन ही मन निश्चय कर रही थी कि सुधीर क 'गिल्ट की बात सज्ञा को वता देगी। और सज्ञा सोच रही थी कि कहानिया छपवाने की बात प्रतिभा को कही बचकाना न लगे। वह यह भी चाहती थी कि घर और किसी समस्या का जिक्र न ही आये तो अच्छा है। उधर वह मुग्ध भाव से प्रतिभा का रूप भी देख रही थी। उस ज्वलन्त रूप ने भी उनके मन मे पैदा हुए सकोच को थोडा नुकीला किया था। प्रतिभा वसे कई दफा घर गयी थी पर इतनी सुन्दर वह सना को कभी नहीं लगी थी। उन दिनो म उसने ध्यान से देखा भी नही था।

प्रतिभा ने वात शुरू की कैसी हो सना?"

'ठीक हू आटी।'

"और रगा जी?'

'वह भी ठीक हैं आपको अक्सर याद करती हैं।'

"क्या लोगी? चाय या कॉफी?

"कुछ भी। जो आपको ज्यादा पसन्द हो।"

प्रतिभा हस पडी बोली 'आज तो हम वह पियेंगे जो तुम्हे ज्यादा पसन्द हो।

सज्ञा भी हस दी। प्रतिभा की आवाज की मिठास स वहुत प्रभावित हुई। बोली तो चाय ही वनवा लीजिये।'

प्रतिभा ने नौकर को आवाज देकर दो कप चाय बनाने को कह दिया। कहकर वह थोडा अपनी कोच मे मुडी। सज्ञा के कंधे पर रखे हाथ पर अपना हाथ रखा और नरल स्नेह से कहा, "हा सुना क्या बात करने को कह रही थी?'

सना अचानक कुछ बोल नही पायी। अन्दर-ही-अन्दर बात का सिर ढूढती रही। देर होती देख, प्रतिभा ने और भी स्नेह से कहा, "अरे सज्ञा तुम, तुम और सकोच? मैंने तो सुना था सकोच जैसी हल्की चीज तुममे जरा भी नही है।"

सज्ञा हस दी, बोली, "आपने किससे सुना? पापा ने कहा होगा। ह आटी उनके सामने कुछ भी कहने मे मुझे कभी सकोच नही हुआ। बहुत बहस करती थी उनसे।"

पर आखिरी बात कहते कहते सज्ञा की आवाज भारी हो गई तो प्रतिभ ने फौरन बात को सभालते हुए कहा, "मेरे सामने भी तुम्ह कोई सकोच नही करना चाहिए। चाहो तो मुझसे भी बहस कर सकती हो।" प उससे पहले वह बात तो शुरू करो जिस पर तुम

'आटी, आपको मालूम है, पापा घर से जाने को मजबूर क्यो हुए?

प्रतिभा स्तब्ध रह गयी। इस प्रश्न की उसे बिल्कुल आशा नही थी पर चुप रहना, उसने सोचा, और भी अनुचित होगा, इसलिए लगभग फौर ही कहा इसका ठीक उत्तर देना तो सना मेरे लिए बहुत मुश्किल है फिर भी यह मुझे हमेशा लगा कि तुम्हारे पापा के मन पर कोई वजन थ जो बराबर उनके व्यक्तित्व की खडें खोखली कर रहा था। उनका मन ह चीज से उचटता था। बच-बचकर चलना उनका अभ्यास "

सज्ञा ने बात काट दी पूछा, 'आपको कुछ अन्दाजा है वह किस बा का वजन हो सकता है।'

प्रतिभा चुप रह गयी। दुविधा की एक आधी उसके दिमाग को झिझो गयी। यह लडकी अपने पिता का यह कडुआ सच झेल पायेगी? कही टू न जाये? पिता को बहुत प्रेम करती है। अन्दर के अमृत विश्वास का केन्द्र बिन्दू मानती है पिता को। हत्या की बात सुनकर कही चौंक न उठे। सारे हरे पत्ते झड जायें। इतनी कम उम्र का ठूठ ?

प्रतिभा को चुप देखकर सज्ञा ने बहुत धीरे से कहा, "पता हो तो बताना जरूर आटी।"

प्रतिभा फिर भी कुछ नही बोल सकी। कुछ देर चुप रहकर बोली, "ठीक तो कुछ मालूम नही है सज्ञा।"

सज्ञा का स्वर अचानक ठडा हो गया। उसने कहा, 'आपको मालूम है आटी। मुझे विश्वास हो गया।"

*प्रतिभा को लग गया कि अब बिना बताये निस्तार नही है। उम्र मे* अपने से इतनी छोटी के सामने इसके हित के लिए भी वह झूठा पडना नही चाहेगी। उसने धीरे से कहा, "तुम ठीक समझी हो सज्ञा, मुझे मालूम है। पर सोचती हू तुम कही "

सज्ञा ने फिर बात उठा ली, "आटी, पापा के न होने से अधिक असह्य बात मेरे लिए और क्या हो सकती है।

प्रतिभा ने हामी भरी, "हा, यह बात तो सच है सज्ञा। तो, ठीक है, बताती हू।'

प्रतिभा ने नौकर को आवाज दी। चाय जल्दी लाने को कहा। फिर सज्ञा से कहा, *"तुम इधर आओ सना, ठीक मेरे सामने।"*

सना चुपचाप जहा इशारा किया गया था, बैठ गयी।

प्रतिभा ने कहना शुरू किया, "तुम्हारे पापा का एक पत्र उनके जाने के बाद मुझे मिला था। उसी के जरिये उन्होने बताया कि उनके सिर पर एक हत्या का वजन है। सन सतालीस के हिन्दू मुस्लिम दगो मे उनके हाथ से एक मुसलमान मारा गया था और तब से उनका व्यक्तित्व उनके खुद के लिए एक पहेली बन गया। उन दिनो की बहुत सी घटनाए पहले भी वह मुझे सुनाया करते थे। कैसे आदमी को मारकर लोगो ने धन लूटा और वे इज्जतदार आदमी बने बैठे हैं। पैसे वालो के बारे मे वह यह मानने को *तैयार ही नही होते थे कि किसी-न किसी तरीके से आदमी को मारे बिना* कोई इतना धन इकट्ठा कर सकता है।

'मुझे तो हमेशा लगता रहा सना कि जो भी उनसे सहानुभूति-स्नेह *रखता था उससे कही गहरे मे वह घृणा करते थे। खुद से खिलवाड करना* शायद उनका स्वभाव बन गया था। तुम्हे सच बताऊ सज्ञा, मेरे वह बहुत

प्रिय दोस्त थे। पर मैं हमेशा उनसे डरती रही। कभी उनके प्रति आश्वस्ति का भाव नहीं जागा '

बोलते बोलते अचानक प्रतिभा को लगा जैसे वह विषय मे भटक रही है। एकदम अपनी ही बात काटकर बोली, "यही वह घटना है सज्ञा जिसने सुधीर के व्यक्तित्व को विकृत कर दिया था। शायद।"

सना ध्यान से सुन रही थी। धीरे से पूछा, "आपको इस का विश्वास है आटी कि पापा ने ऐसा किया होगा ? यानी वह ऐसा कर सकते हैं, आपको भरोसा होता है ?"

प्रतिभा का मन भर आया। स्नेह से सज्ञा की तरफ देखकर कहा सज्ञा, "ऐसी बात म कोई अपने ही बार मे झूठ क्यो बोलेगा।"

"तो आपको विश्वास है ?"

"सुधीर ने खुद लिखा है।"

'आटी, आपको उन्होने अपनी लिखी कुछ कहानिया पढवायी थी क्या ?'

"हा, कुछ तो मैंने पढी है।"

"कैसी लगती हैं ?"

"मुझे तो बहुत अच्छी लगी हैं।"

'म उसी सिलसिले मे आपके पास आयी थी। मैं चाहती हू कि उनकी कहानिया का एक सकलन छप।'

"जरूर छपना चाहिए।"

"पर मैं तो किसी को जानती नही।'

"मैं जानती हू तुमने कहानिया निकाल ली हैं क्या ?'

"हा आटी, बीस कहानिया मैंने छाटी हैं। लायी हू आप भी देख डालिये मेरा यह काम करा दीजिये आटी। मैं पापा की एक किताब छपी हुई देखना चाहती हू।"

'मैं पूरी कोशिश करूगी सज्ञा आशा करो कि हो ही जायेगा। मेरे लिए भी यह बहुत खुशी की बात होगी।"

फिर पलभर रुककर बोली, 'सुधीर ने ऐसा किया होगा, तुम्हें विश्वास नही है ?'

प्रतिभा को चुप देखकर सज्ञा ने बहुत धीरे से
बताना जरूर आटी।"

प्रतिभा फिर भी कुछ नही बोल सकी। कुछ देर
"ठीक तो कुछ मालूम नही है सज्ञा।"

सज्ञा का स्वर अचानक ठडा हो गया। उसन कहा, "
आटी। मुझे विश्वास हो गया।"

प्रतिभा को लग गया कि अब बिना बताये निस्तार
अपने से इतनी छोटी के सामने इसके हित के लिए भी वह
चाहेगी। उसने धीरे से कहा, "तुम ठीक समझी हो सज्ञा,
पर सोचती हू, तुम कही

सज्ञा ने फिर बात उठा ली "आटी पापा के न होने से
बात मेरे लिए और क्या हो सकती है।'

प्रतिभा ने हामी भरी "हा, यह बात तो सच है सज्ञा।
बताती हू।"

प्रतिभा ने नौकर को आवाज दी। चाय जल्दी लाने को
सज्ञा से कहा, "तुम इधर आओ सना, ठीक मेरे सामने।"

सना चुपचाप जहा इशारा किया गया था, बैठ गयी।

प्रतिभा ने कहना शुरू किया, "तुम्हारे पापा का एक पत्र
के बाद मुझे मिला था। उसी के जरिये उन्होने बताया कि उन
एक ह या का वजन है। सन सतालीस के हिन्दू मुस्लिम दगो मे
से एक मुसलमान मारा गया था और तब से उनका व्यक्तित्व
के लिए एक पहेली बन गया। उन दिनो की बहुत सी घटनाए पर
मुझे सुनाया करते थे। कसे आदमी को मारकर लोगो ने धन लू
इज्जतदार आदमी बने बैठे हैं। पैसे वालो के बारे मे वह यह
तैयार ही नहीं होते थे कि किसी-न किसी तरीके से आदमी को
कोई इतना धन इकट्ठा कर सकता है।

'मुझे तो हमेशा लगता रहा सना कि जो भी उनसे सहानु
रखता था उससे कही गहरे म वह घृणा करत थे। खुद से खिलव
शायद उनका स्वभाव बन गया था। तुम्ह सच बताऊ सज्ञा, मेरे

प्रतिभा सकोच-जड हो गयी । चुप रही ।

पर सज्ञा प्रवाह मे थी। बोली, "आपसे पापा ने कभी बताया था कि मैं आपसे मिलने को बहुत उत्सुक थी ? '

"दरअसल, मैं पापा से इतना लडती थी कि मेरी इस इच्छा को कभी वे 'सीरियसली' ले ही नही पाये शायद कभी उन्हे ऐसा भी लगा हो कि यह भी मेरे हर समय उछलते विद्रोह का ही एक रूप है। पर आज आपसे सच बता रही हू । बडी इच्छा थी आपको देखने की। जानती है क्यो ? मैं बतानी हू । मैंने इन दिनो से पहले पापा को कभी किसी चीज से डरते नही देखा था ओह ऐसा बालक, आपने आटी, कोई देखा है जो दिन भर मेहनत करके एक खिलौना बनाये और शाम को उसी को लात मारकर तोड दे और खिलखिलाकर हसे, खूब हसे, या उदास होकर ऐसे बैठ जाए जसे उसका खिलौना किसी और न तोडा हो मैं और अम्मा जब भी उन्ह रात को घर आने मे देर होती तो हमेशा सोचती, पता नही आयेंगे कि नही । रात के एक-एक दो दो बजे तक बियाबान सुनसान इलाको म अकेले घूमते रहते। मा पूछती—तुम्ह डर नही लगता ? तो हसकरकहते डर काह का ? पर ये सब कहानिया पढी तो लगा कि इनके लेखक से अधिक भयभीत आदमी तो मिलना ही मुश्किल है। सोचती रही। उनके बारे मे बहुत से किस्से सुने थे। हमेशा यही पता चला कि डर उन्ह छू नही गया। जिन दगा का जिक्र आप कर रही हैं उनके बारे मे उनके दूर के एक रिश्तदार बताते थे कि कसे वह बेधडक खतरा म घुस जाते थे। रात के सन्नाटे म मीलो मील सियार कुत्तो की आवाज सुनते हुए गाव के बीहड रास्ता म भटकना उन्हें रस देता था। एक बार किसी दोस्त की बहिन गायब हो गयी। इन्होने उद्धार का बीडा उठाया। शहर के एक बहुत भयानक गैंग क कब्जे से वह मिली। गग के कुछ लोग पकडे गये। उनमे से एक की बहिन एक दिन अम्मा के पास आयी, बोली।

"चूडिया फोड ले, तेर उस करतार को जिन्दा नही छोडेंगे। जो रग-रलिया मनानी हो दो चार दिन मना ले।' अम्मा दिन भर रोती रही। शाम को पापा घर आये तो उन्ह बताया। पापा जोर से हस पडे। बोले—तुम्हे पता है रमा मैं सत्तर साल की उम्र से पहले नही मरूगा। मेरे हाथ

सना अपने कालिज के बस्ते म से कहानिया निकाल रही थी। बस्ते पर झुके-झुके ही बोली, "मुझे विश्वास है आटी, मेरे पापा ऐसा नही कर सकते थे।"

प्रतिभा धक से रह गयी। सना के स्वर का विश्वास उसे चौंका गया। फिर भी उसने पूछा, 'यह सिर्फ विश्वास भी होता तो हो सकता है।'

सना ने कहानिया निकाल ली थी प्रतिभा को थमाती हुई वह एक हसी हस दी। बोली, "आटी, ये कहानिया न पढी होती तो निश्चय ही मैं भी आपकी तरह विश्वास कर लेती। पर इन्हे पढकर मुझे लगा है कि जो आदमी कल्पना मे टाइम स्पेस, इतिहास और सारे मानवीय सम्बन्धो को पिघलाकर गडड कर सकता है, वह अपने या किसी के भी बारे कोई भी कल्पना कर सकता है। दृश्य मे अपनी जगह किसी और को और किसी की जगह खुद को बिठा सकता है। पापा को झूठी कहानिया सच्ची बना बनाकर सुनाने का शौक था। हम लोग हमशा उन पर हसते थे। मुझे मालूम है आटी, पापा पक्के झूठे आदमी थे।'

कहकर रमा निर्द्वन्द्व भाव स हस दी और इस बार प्रतिभा की बारी थी मुग्ध होने की। वह मिनट भर उसे देखती रही फिर आगे बढकर उसके कन्धे पर अपना हाथ रखकर बोली "तुम्हारा विश्वास ही जीते, सुधीर झूठे आदमी साबित हो।

'आटी किताब के लिए पूरी कोशिश करना।"

'तू चिन्ता न कर सना यह हो जायेगा। तू कह सकती है ना ?"

सना बहुत खुश हुई, बोली, "अरे आटी इतनी देर से दम घुट रहा था, अब ठीक हुआ है।'

नौकर चाय रख गया था। दोनो ने चाय प्यालो मे डाली और पीने लगी। पीते पीते अचानक सना ने कहा "आपको एक बात बताऊ आटी।"

हा क्या ?'

'पापा आपको बहुत प्रेम करते थ।"

प्रतिभा हस पडी, 'पगली।'

"सच आटी रात को मैं देर तक पढती होती तो अक्सर उन्ह बुदबुदाते सुनती—आपका नाम।'

प्रतिभा सकोच-जड हो गयी। चुप रही।

पर सज्ञा प्रवाह मे थी। बोली, "आपसे पापा ने कभी बताया था कि मैं आपसे मिलने को बहुत उत्सुक थी?"

"दरअसल, मैं पापा से इतना लडती थी कि मेरी इस इच्छा को कभी वे 'सीरियसली' ले ही नही पाये शायद कभी उन्हे ऐसा भी लगा हो कि यह भी मेरे हर समय उछलते विद्रोह का ही एक रूप है। पर आज आपसे सच बता रही हू। बडी इच्छा थी आपको देखने की। जानती है क्यो? मैं बताती हू। मैंने इन दिनो से पहले पापा को कभी किसी चीज से बधे नही देखा था ओह ऐसा बालक, आपने आटी, कोई देखा है, जो दिन भर मेहनत करके एक खिलौना बनाये और शाम को उसी को लात मारकर तोड दे और खिलखिलाकर हसे, खूब हसे, या उदास होकर ऐसे बैठ जाए जैसे उसका खिलौना किसी और ने तोडा हो मैं और अम्मा जब भी उन्ह रात को घर आने मे देर होती तो हमशा सोचती, पता नही आयेंगे कि नहीं। रात के एक-एक दो-दो बजे तक बियाबान सुनसान इलाको म अकेले घूमते रहते। मा पूछती—तुम्हें डर नही लगता? ता हसकर कहते डर काहे का? पर ये सब कहानिया पढी तो लगा कि इनके लेखक से अधिक भयभीत आदमी तो मिलना ही मुश्किल है। सोचती रही। उनके बार म बहुत से किस्से सुने थे। हमेशा यही पता चला कि डर उन्ह छू नही गया। जिन दगो का जिक्र आप कर रही है उनके बारे मे उनके दूर के एक रिश्तदार बताते थे कि कैसे वह बेधडक खतरो म घुस जाते थे। रात के सन्नाटे म मीलो मील सियार कुत्तो की आवाज सुनते हुए गाव के बीहड रास्तो म भटकना उन्हे रम दता था। एक बार किसी दोस्त की बहिन गायब हो गयी। इन्होने उद्धार का बीडा उठाया। शहर के एक बहुत भयानक गग के कब्जे से वह मिली। गग के कुछ लोग पकडे गये। उनमे से एक की बहिन एक दिन अम्मा के पास आयी, बोली।

"चूडिया फोड ले, तेर उस करतार को जिन्दा नही छोडेंगे। जा रग रलिया मनानी हो दो चार दिन मना ले।' अम्मा दिन भर रोती रही। शाम को पापा घर आये तो उन्ह बताया। पापा जोर से हस पडे। बोले—तुम्हें पता है रमा मैं सत्तर साल की उम्र से पहले नही मरूगा। मेरे हाथ

म यही लिखा है।

और उस धमकी के बावजूद वही रात को ग्यारह-बारह एक बजे घर आना और निश्चिन्त भाव स—और कहानियां म बस डर ही डर। आप बता सकती हैं आंटी, यह क्या रहस्य है।"

प्रतिभा ध्यान से सुन रही थी। बोली 'रहस्य तो है। तू ही बता। तूने कुछ सोचा लगता है।"

"हा आंटी, मैंने सोचा है। आदमी मरकर जिन्दा हो जाये तो डर लगता है ना ?

प्रतिभा ने हामी म सिर हिला दिया और अपनी बडी-बडी आखें सन्ना पर टिका दी।

सन्ना ने कहा, 'बस, शायद ऐसे ही कोई घटना अगर अन्दर दोबारा जिन्दा हो जाए तो बहुत डर लगता है। जैसे मरकर जिन्दा हुए आदमी का चेहरा विकृत और डरावना होता है। आंटी, युद्ध हो रहा हो तो कोई नही डरता, या युद्ध से पहले डर लगता है या युद्ध होने के बाद, उसे याद करके। दूसरे विश्व-युद्ध के युद्ध-बन्दियों को जब उन्ही के कारनामों की रीलें दिखायी गयी तो उनमे से कई एकदम पागल हो गये, न्यूरेम्बर्ग ट्रायल के समय दरअसल डरावना या तो भूत होता है या भविष्य और जिस आदमी के दिमाग मे भूत और भविष्य पिघलकर एकरस हो जाय और ऐसा आदमी बाहर से तो सिर्फ रोशनी लेता है, दृश्य तो उसके अन्दर ही होते हैं और फिर डर ही डर पर यह डर वह व्यक्त तो तभी करता है ना, जब अन्दर देख रहा हो, यानी लिखते हुए पापा ने जो बाहर देखा

प्रतिभा को अन्दर से थोडी घबराहट महसूस हो रही। उसने सन्ना को टोक दिया, 'तो तुम्हे विश्वास नही है कि सुधीर ने हत्या की होगी।'

सन्ना आधा मिनट चुप रही। अपने दिमाग मे फूलता फलाव उसने समेटा। हल्की सी हसी। फिर धीरे से कहा, "आपको विश्वास हो तो मैं भी कर लेती हू।"

क्या मतलब ?"

'मेरा मतलब कि पचास आदमी पाच आदमियो को मारने गये। इनमे पाच ने पहल की। एक एक को मार दिया। तो क्या बाकी के पैंतालीस

निर्दोष हैं। मेरे विचार से तो जब जर्मनी की फौजो ने पोलड, चेकोस्लाविया और फ्रास मे नरसहार किया तो उस वक्त उस देश का हर नागरिक हत्यारा था। उसके बाद बहुत से नवयुवको ने इस दबाव म आत्महत्या की और आटी हमारे यहा जो भूख से हत्याए होती हैं वे हम सब लोगो की की हुई हत्यायें हैं। कल ही अखबार मे पढा था कि एक मा न भूख स तग आकर पहले अपने दो बच्चो का कुए म फेंका, फिर खुद कूद पडी बाद मे पुलिस पहुची और लाशें बाहर निकालकर आत्महत्या का केस रजिस्टर किया आपको हसी नही आती आटी ? हम लोग समूह समाज की बातें करते हैं और सामूहिक सामाजिक जिम्मेदारी से कतराते ह मुझे खुशी है आटी, अगर पापा उस सामूहिक अपराध की जिम्मेदारी लेना चाहते हैं और सोचन पर गव का अनुभव भी होता है, पर मेरे ख्याल स ।

प्रतिभा अचानक उठकर खडी हो गयी। सना के दोना कधो पर हाथ रखकर उस पर झुकी। उसका सिर चूमा। स्नेह विगलित कण्ठ से कहा, "सज्ञा बेटे, मैं समझ गयी। एकदम समझ गयी पर यह तो बता, इतनी सी उमर मे इतनी तकलीफ, इतनी चेतना

' चेतना हाती है तो इसी उम्र म होती है।

"हा वह तो है। मेरी एक बात का विश्वास करोगी ?

"करूगी आटी।"

"मैं सौ फीसदी तुम्हारे साथ हू। और तुम मुझे अपना समझोगी। अपनी मम्मी स भी कहना कि मैं सुधीर की ही दोस्त नही थी उनकी भी हू। वे भी उतनी ही प्रिय हैं मुझे।"

सज्ञा के चेहरे पर से एक काली छाया तेज़ी से तरकर निकल गयी। मन का मल साफ करने के लिए वह जोर से हसी। बोली, ' कह दूगी आटी। पर उन्हें आपसे एक शिकायत है, और शायद मुझे भी।"

"मुझसे क्या ?" प्रतिभा ने चकित होकर पूछा।

"आप चाहती तो पापा को जाने स रोक सकती थी।"

प्रतिभा टक भरकर सना को देखती रही। कही सज्ञा यह तो नही कह रही कि सुधीर उसकी वजह से चला गया। नही, सज्ञा की दष्टि स्वच्छ है। आरोप नही है। उसमे बस वेदना है। और अगर कर भी रही हा तो

हज क्या है। सुधीर मेरा दोस्त था। उसकी त्रासदी की जिम्मेदारी

प्रतिभा न आत्म विश्वास से सीधी गदन करके कहा, "मैं उसका प्रायश्चित करूगी सना, मुझे पता नही तुम्हारा वह विश्वास सच है या नही। पर तुमने मेरी चेतना की जडता को दूर किया है, मैं आभारी हू।"

"नहीं आटो ऐसा न कहो। शर्मिन्दा न करो।'

"सच कह रही हू।"

सज्ञा चलने लगी तो अचानक रमा ने पूछा "अरे, सज्ञा, तुम्हारे क्वाटर क मुकदम का क्या हुआ?"

"वह तो आटी हार गये। तारीखो पर कोई जा नही सका। और इकतरफा फसला हो गया '

"ता?'

'इसी महीन म मकान खाली करना होगा।'

'ओह बताया नही। खैर चिन्ता न करना। और आइन्दा तुम मुझस कुछ नही छिपाओगी। यह मेरा हुक्म है।"

सना हस पडी। बोली, "अच्छा आटी।'

फिर और भी हसकर बोली 'सिफ घर की या अपनी भी सब बातें बतानी होगी।'

प्रतिभा स्नह से गदगद हो उठी। सज्ञा को एकदम बगल म दबाकर कहा, 'अपनी पहल कुछ है क्या?"

"होगी तो, जरूर बताऊगी। वायदा।

प्रतिभा ने सोचकर कहा, किसी दिन भास्कर को लाना साथ।' उसने एक दिन भास्कर का सुधीर के घर देखा था।

सना न मचलकर कहा 'अन्दाजे न मारो आटी, मैं, खुद ही बता दूगी। और एक काम्पलिमट दू—आप बहुत खूबसूरत हैं। कोइ भी आप से बच सकता है।

*अच्छा' प्रतिभा ने हसकर कहा।*

फिर कहा, 'सुबह फान करना सज्ञा।"

'करूगा आटी। पर एक बात है।"

'क्या?'

"आप फोन पर हसेंगी नही। नही तो मेरे हाथ से रिसीवर छूट जायेगा। इतनी मिठास मुझसे बर्दाश्त नही होती।"

और दोनो जनी खिलखिलाकर हस पडी।

वापिस आकर कोच मे डूबते-डूबते प्रतिभा के मुह से निकला, "बाप की तरह पागल है।"

पर डूबकर वह इतने गहरे म खो गयी कि घटो उसे अपना कोई अता-पता नही रहा।

## 8

रात को खाने पर अविनाश बहुत ही हल्की-खुश मुद्रा म था। पर अपनी आदत के अनुसार कोशिश करके प्रतिभा अविनाश का साथ नही दे पायी। वह चुप बैठी चबा-चबाकर खाना खाती रही। गरदन झुकाकर सब्जी की कटोरी म ताकती हुई। यह उसका खास अदाज है। अविनाश जानता है, प्रतिभा कही और है। वह लडके से हसी मजाक करने लगा। प्रतिभा को उसने अकेला छोड दिया। यह सच था कि प्रतिभा अपने मे डूबी थी। पर उसे अच्छा नही लगा कि उसे इस तरह अकेला छोडा जा सकता है। उसने धीरे से कहा, "अविनाश।'

अविनाश प्रतिभा की वापसी स बहुत खुश हुआ। एकदम पूरा ध्यान प्रतिभा की तरफ फेंककर बोला, "यस डार्लिग।"

'तुम्हे एक कहानी सुनाऊ?'

"नयी लिखी है?"

"नही कहानी तो बहुत पुरानी है। हुई पता नही कब थी? पहले इसे शेक्सपीयर ने लिखा था पर मैं इसे दूसरा मानी देना चाहती हू।

सुनोगे ?"

अविनाश प्रतिभा के स्वर की खुश्की से परेशान था। मगर बोला, "सुनाओ।"

प्रतिभा ने सिर को हल्के से और झुकाया बोली, "कोई नयी कहानी नही है अविनाश, यही जूलियस सीजर की हत्या की कहानी। सब सभासदो ने मिलकर फैसला किया कि सीजर को मारना है। तय हुआ, सभासद अपना छुरा सीजर के खून मे डुबोयेगा। और फैसले के हिसाब से सीजर मारा गया। शेक्सपीयर की ट्रेजडी यह थी कि सीजर को मारने म उसका बहुत नजदीकी और प्रिय दोस्त ब्रूटस भी शामिल था सीजर ने अन्त म कहा भी—येट्ट ब्रूटस।—पर मैं सोचती हू कि कब हम किसी के भी मरने पर सामूहिक जिम्मेदारी मानने का नैतिक साहस अपने अन्दर पैदा कर सकेंगे? कब होगा कि कोई मरेगा और हम कहेंगे—इसे भगवान ने नही, हमने मारा है।"

अविनाश यकायक गम्भीर हो उठा, बोला, 'मैं कुछ समझा नही प्रतिभा क्या हुआ ?"

प्रतिभा ने कहा "आज सज्ञा आयी थी।"

"ओह तो?"

'सुधीर का कुछ पता नही चला।"

"हू

'व लोग मुकदमा हार गये। इसी महीने मकान खाली करना है।"

'अरे यह तो बुरा हुआ।

"हा बहुत बुरा हुआ।'

और एक मिनट रुककर बोली, कल-परसो के अखबार म एक खबर छपी थी तुमने पढी थी।"

'कौन-सी खबर ?"

'स्टेट्समैन के पाचवे पेज के एक कोने मे छपी एक डेढ इच की खबर। एक औरत ने अपनी दो बच्चियो को कुए मे फेंक दिया फिर खुद कूद पडी। पुलिस ने तीनो की लाशें निकाली। माना जाता है कि गरीबी से तग आकर मा ने ऐसा किया। वह खुद बरसो से बीमार थी। मैं

पूछती हू अविनाश उसकी मृत्यु का कौन जिम्मेवार है ? किसी को भी ट्रेजेडी उसकी व्यक्तिगत नियति क्यो होती है। बता सकते हो अविनाश, कोई अकाल मत्यु मरता है तो कौन उसे मारता है ?"

अविनाश जोर से हस पडा, "कम-से-कम मैं नही मारता, मैं दावे से कह सकता हू कि मैं कभी किसी की मत्यु का जिम्मेवार नही हू।"

पर प्रतिभा उसी तरह गम्भीर बनी रही। उसने अपने सामने रखी प्लेटें एक तरफ खिसकाते हुए कहा, "मैं जानती हू अविनाश कि तुम नही हो। पर हम हैं—हम सब। वह किसका वाक्य था—जब तक दुनिया मे एक भी आदमी भूखा है, विश्व शाति की बातें करना मूखता है और और विश्व युद्धो को कोई नही टाल सकता।"

अविनाश ने धीरे से कहा, "तुमने खाना क्यो छोड दिया ?"

प्रतिभा आवेश मे आकर उठकर खडी हो गयी। । उठकर अपनी कुर्सी के पीछे खडी हो गयी। कहना शुरू किया, "नही अविनाश मुझसे निगला नही जाता। कोई मा अपने बच्चे को उछालकर कुए मे फेंक दे और फिर खुद को भी कुए म धकेल दे—कल्पना कर सकते हो उस मा की मन-स्थिति, कितना फफूद उसके दिमाग पर उसे आया होगा कितने काटे उसके शरीर मे उग आये होगे कितना गाढा अधेरा उसकी आखो मे और हम लोगो के लिए वह बस एक खबर है—डेढ इच, सिंगल कालम कैसे खा पाते हैं हम यह खाना, यह खबर पढकर भी ?"

"क्या करना चाहिए प्रतिभा ?"

"मुझे पता नही अविनाश, पर मैंने अपने लिए तय कर लिया है।"

"क्या ?"

"धीरे धीरे पता चल ही जायेगा।"

और अविनाश को अपनी तरफ देखना छोडकर वह अपने कमरे मे घुस गयी और अन्दर से चटखनी बद कर ली। कमरे की बत्ती पहले ही जली हुई थी। सुधीर की कहानियो की फाइल उसके पलग पर रखी थी। अविनाश के आने से पहले ही उसने तय किया था कि वह आज सब कहानिया पढकर ही सोयेगी।

रात का एक बज गया। प्रतिभा ने बीसो कहानिया पढ डाली।

हाथ की फाइल पलग के पास तिकोनी मेज पर रखकर वह बुदबुदायी ये कैसी कहानिया हैं ? नीचे बहता लावा, ऊपर सुनहरी धूप—आधे आसमान पर—और आधे आसमान मे घुप इबो लेने वाला अंधेरा आधी पर तैरते तिनके—पत्ते—धूलकण तेज हवा, काले सपाट शून्य के दरवाजे पर दस्तक देती और शून्य के गोल कमरे म बनी खिडकी की सलाखो के पीछे खडा सुधीर—द्रष्टा—लेखक—भोक्ता—और अपने ही अस्तित्व का कैदी सष्टा के गव से मुक्त भोक्ता के वेदना म आकठ हुआ

ओह सुधीर, ये कहानिया तुमने मुझे पहले पढ़ने को क्यो नही दी ? शायद मैं तुम्हारे अन्दर जमे शून्य, तुम्हारा दम घोटते और बफ को पिघलाने मे थोडा-बहुत सफल हो सकती अब क्या करू ? तुम्हारे अतिरिक्त की यथाशक्ति सहायता करके 'कान्सोलेशन प्राइज' मारू ? खुद को गौरवान्वित अनुभव करू, क्योकि मुझमे तुम्हारी पत्नी, पुत्री और और बच्चो के प्रति करुणा हुई ? किसने की ? तुम्हारे कैद से बाहर निकलने के सारे रास्ते किसने बन्द किये ? सुधीर तुम वापिस आओ मैं तुम्हें एकदम ठीक कर दूगी, तुम्हारे अन्दर के सारे भय को जो तुम्हारी चेतना पर कालिख की तरह पुता है पोछकर साफ कर दूगी फिर मुझे मालूम है तुम्हारी चेतना से सतरगा प्रकाश फूटेगा तुम

मैं सच कहती हू सुधीर, तुम आओ, और लौट आओ और देखोगे कि कसे तुम्हारे अन्दर का जड अन्धकार बहकर बाहर निकलता है कैसे तुम्हारे आधे अंधेरे आकाश मे भी चौंधिया दने वाला प्रकाश छा जायेगा कैसे तुम्ह लाचार रखने वाली सलाखें मोम की तरह पिघलकर खुद तुम्हें बाहर आने का इशारा करेगी सुधीर तुम तो कहते थे, तुम मुझे बहुत प्रेम करते हो तुम चाहोगे कि मैं भी उम्र भर इस आग मे सुलगती रहू कि मैंने भी एक हत्या की है और वह भी उसकी जिस मैं अनचाहे ही प्रेम करने लगी थी और बहुत छोटे-छोटे कारणा मे जिसके सामन और अपने सामने भी स्वीकार नही कर पायी सुधीर तुम नही आय तो मुझे खुद से इम रूप से, इस समद्धि से नफरत हो जायगी वह खुदी जो बस अपनी सुख कामना की चहारदीवारी हो वह रूप जो बस मुख के एक क्षण का उच्छवास हो और समृद्धि चेहरे पर चढाई गयी एक 'वैनिशिंग क्रीम'

मैं इन सबसे नफरत करके इनके अर्थों को महत्व देना नही चाहती पर यह तभी हो सकता है जब

"प्रतिभा खुद को धोखा दे रही हो।"

"क्यो ?"

"तुम सुधीर से न प्रेम करती हो, न कर सकती हो।"

"क्यो नही कर सकती ?"

"देखा, करती होती तो कहती—मैं करती हू—यह नहीं कि क्यो नही कर सकती। जबकि तुम जानती हो कि प्रेम करने का कारण होता है, न करने का कोई नही होता।"

"तुम कहना क्या चाहते हो ?"

"सिर्फ इतना कि खुद को धोखा मत दो। करुणा को प्रेम की रूई म मत लपटो, नही तो अगर सुधीर लौट आया तो अपने ही जाल मे फस जाओगी। सज्जा प्यारी लडकी है, उसके लिए जो भी सम्भव है कर डालो। इन कहानियो को छपाने की कोशिश कर दो और"

"तुम पागल हो। मैं उनके लिए सब कुछ करूगी। ऐसा कि तुम याद रखो कहानिया तो छपेगी ही और सुन लो, मैं पूरे मन से चाहती हू कि सुधीर लौट आये, समझे ?"

प्रतिभा सोचते सोचते उठकर बैठ गयी थी। वह अब तक लेटे ही लेटे पढ रही थी। पर सोचने की प्रक्रिया ने उसे उद्वेलित कर दिया था। उसे पता ही नही चला कि कब वह उठकर बैठ गयी। आत्म विस्मृत सी

तभी किसी ने धीरे से उसके कमरे का दरवाजा थपथपाया प्रतिभा चौंकी चौंककर दरवाजे की तरफ देखा अगली थपथपाहट के इतजार मे

कौन हो सकता है

बाहर हवा तेज चल रही है शायद

इधर से हवा कसे थपथपा सकती है

तो ?

और इस दफा थपथपाहट के साथ अविनाश की आवाज भी आयी,

'प्रतिभा' बहुत हल्की जैसे कही दूर नेपथ्य से पुकार रहा हो अविनाश है, प्रतिभा ने खुद से कहा। वह धीरे से पलग से उतरी। उठकर मोहित सी दरवाजे तक पहुची। चटखनी खोली और धीरे से कहा—तुम ?

अविनाश ने कमरे मे घुसकर प्रतिभा की कमर के नीचे दोनो बाह पिरोई और उसे एकदम अपने शरीर से सटा लिया।

"तुम सोये नही ?"

"मैंने सोचा तुम आओगी, कल की तरह।"

"मैं सुधीर की कहानिया पढ रही थी। सज्ञा छोड गयी थी।"

"कैसी हैं ?'

"केन नोट बी डिपाण्ड, केन नोट बी एक्सप्लेंड"

"मैं भी पढूगा।"

"हा, पढना।"

"प्रतिभा, तुम इन लोगो के लिए क्या करना चाहती हो ?"

"क्या कर सकती हू, तुम्ही बताओ। मैं तो लाचार महसूस कर रही हू।'

"खैर, सोच लेना। जो भी चाहोगी, हो जाएगा देखो कितनी कोशिश की सुधीर का कुछ पता नही चला तुम क्या सारी रात "

प्रतिभा ने बात काटकर कहा, "मुझे विश्वास है अविनाश, सुधीर एक न एक दिन जरूर लौटकर आयेगा सज्ञा जैसी बेटी का विछोह कोई बहुत दिनो तक सह नही सकता पर छोडो उसे तुम सोओ जाकर सुबह इतनी जल्दी उठते हो बिल्कुल न सोने से तबीयत खराब हो जायेगी "

अविनाश ने अपने खास अन्दाज से अपने होठ प्रतिभा के होठा पर छुआय और अचानक उसे छोड दिया। ओ० के० कहकर कमरे से बाहर हो गया।

प्रतिभा खडी रही हिली दरवाजा अन्दर से बन्द किया पलग पर आकर चित लोट गयी। बत्ती उसने अब भी नही बुझाई।

# 9

सुबह फोन पर उसने सज्ञा से कहा, "सज्ञा तुम सब चिन्ताए छोडकर पढने लिखने म मन लगाओ। अपनी मम्मी से पूछना कि वे उसी मकान मे रहना चाहती हैं या मकान बदलने मे उन्हे सुविधा रहेगी। उसी मकान मे रहना चाहे तो मुकदमे की अपील की बात सोची जाये। और कहानिया मैंने पढ डाली हैं। बहुत बढिया कहानिया हैं। मैं एक दो दिन मे ही किसी से 'कान्टेक्ट' करूगी। तुम अब बिल्कुल चिन्ता न करना। बस, अपनी पढाई मे मन लगाओ और सुनो, तुम मुझे रोज फोन करोगी?"

"हा आटी, रोज करूगी उसी वक्त जिस वक्त पापा करते थे।"

प्रतिभा ने हसकर कहा, "हा उसी वक्त।" फिर एकदम मिठास से भरे गले से कहा, और कोई बात सज्ञा?"

"नही आटी और सब बात बढिया है।"

'तुमने वायदा किया है कि तुम मुझसे कुछ छिपाओगी नही।"

पक्का वायदा है आटी, पर एक वायदा आपको भी करना होगा कि आप मुझे बहादुर लडकी बनायेंगी, मेरे आत्मविश्वास के पेंच ढीले नही करेंगी। जहा हार जाऊगी, आपकी मदद अवश्य लूगी, पर हारने के बाद और आपके सामने स्वीकार करूगी कि यहा हार गयी हू।"

प्रतिभा बहुत खुश हुई, कहा, "ओ० के०, मुझे मजूर है।"

"तो कल इसी वक्त?'

"हा, इसी वक्त, मुझे इन्तजार रहेगा।"

फोन रखकर प्रतिभा कहानियो की फाइल लेकर बैठ गयी। उन्हे एक क्रम दिया। एक बार फिर सबको पढ डाला। इस बार उसे लगा कि प्रभाव और बढ गया है। कुछ देर बैठी सोचती रही। फिर कागज-कलम लेकर एक छोटी-सी भूमिका उन कहानियो के लिए लिख डाली। लिखकर पढी। अच्छी लगी। घडी देखी। एक बजने वाला है। अविनाश आ ही

रहा होगा। उसे सुनाऊगी।

प्रतिभा अविनाश का इतजार करने लगी।

अविनाश ठीक वक्त पर आ गया। आते ही मुह-हाथ धोने के लिए गुसलखाने मे घुस गया और खाने की मेज पर पहुचते-पहुचत उस हुक्म मिला, "पहले यहा बैठकर मेरे ये दो पेज सुनो कहानी-सग्रह के लिए भूमिका लिखी है। बैठो।"

अविनाश हस पडा, बोला "लिख भी डाले।" और प्रतिभा के पास वाली कोच पर बैठकर बोला, "सुनाओ। खाने की जल्दी नही है। अब नही जाना। बच्चो को भी आ जाने दो, साथ ही खा लेंगे। सुनाओ।"

प्रतिभा ने पढ़ना शुरू किया—

"हर मन एक आकाश होता है। उसम दीखता बहुत कुछ है, पर अनदीखता इतना होता है कि व्यक्ति स्वय एक कौतूहल की स्थिति मे रहता है, उम्र भर। जो दीखता है वह भी कम रहस्यमय नही होता, रोज रूप और आकार बदलता है। आदमी के मन मे पूरी दुनिया होती है, बाहरी भी और अपनी भी, दोनो मिलकर एक नयी दुनिया के रूप मे आदमी के सामने आती है। यह नयी दुनिया आदमी के लिए एकदम अपरिचित दुनिया को खोजने जानने की उत्कट लालसा ही इन कहानियो की प्राणशक्ति है।

"अब तक हमारी भाषाओ मे जो लिखा जा रहा है, वह या तो बाहरी दुनिया की आलोचना है या अन्दरूनी दुनिया की मोह-जडित अभिव्यक्ति। मेरे विचार से दोनो आशिक यथाथ होते हैं। इन दोनो तत्वो को कम-बढ अनुपात मे मिलाकर एक रासायनिक मिश्रण भी यहा-वहा मिलता है पर मेरे विचार से वह सम्पूर्ण यथाथ का आभास मात्र ही देता है। पर इन कहानियो म ऐसा नही है। यथाथ को अपनी सम्पूणता म पकडने की जागरूक चेष्टा है और इस प्रक्रिया मे लेखक पाठक का एक नयी दुनिया से साक्षात्कार कराता है। मेरे विचार से इसे साहित्य के क्षेत्र म उपलब्धि ही माना जाना चाहिए।

'एक बार और। इन कहानियो को पढकर किसी को लग सकता है कि ये एक भयभीत व्यक्ति की काल्पनिक मनोदशाओ के बिम्ब चित्र

हैं। पर ध्यान से देखने पर लगेगा कि बार-बार दुहराये गए शब्द 'भय' के अर्थ यहां कुछ और ही हैं। यह तो मान्य तथ्य है कि भय संवेदना को धार देता है और दूसरा यह तथ्य भी निर्विवाद रूप से माना जाना चाहिए कि विशाल वक्ष समुद्र, और गहन-गह्वर के समान रात के आकाश को देखकर जो भय लगता है, उसमें और बिच्छू को देखकर लगने वाले डर में फर्क है। बिच्छू को मारा जाता है या उसकी उपेक्षा की जाती है। पर समुद्र का, आकाश का भय मोहित करता है और प्रेरणा देता है कि इन दोनों के रेशे रेशे को जानें, उसे पलकों से छुएं, उसके सौन्दर्य को सराहें। भय अपने अन्दर के गहन-गह्वर रात्रि आकाश के रेशे रेशे को छूने की उत्कट जिज्ञासा का पर्याय है।

और अन्त में मैं एक बात कहना चाहूंगी कि लेखक जब कुछ लिखने का निर्णय करता है, यह जानते हुए भी कि हो सकता है इस लिखे को हुए कोई न पढ़े और पढ़े तो रस न ले पाये और लिखता जाता है, तो मानना होगा कि उसका आत्मविश्वास और विचार-दृढ़ता अमित है।

इन शब्दों के साथ कहानियां पाठकों के हाथ में—"

अविनाश चकित प्रतिभा को बैठा देखता रहा। प्रतिभा पढ़कर हल्की हो चुकी थी। हंसते हुए बोली, "कैसी है?"

अविनाश हंसा नहीं। धीरे से बोला, "एक बात बताओ प्रतिभा, यह कथा-कहानी आदमी क्यों लिखता है?"

इस बार प्रतिभा जोर से हंस पड़ी "एक बात बताओ अविनाश, आदमी का शरीर क्या बढ़ता है? आदमी का दिमाग हर समय फड़फड़ाता क्यों रहता है? और किसी खूबसूरत चीज को देखकर पूरा शरीर अचानक क्या बोल उठता है? लिखना यानि अभिव्यक्ति भी एक नैसर्गिक प्रक्रिया है।"

'निरर्थक?'

"दुनिया में निरर्थक कुछ नहीं होता। पर सार्थक होने में और नाक की सीध में चलने में फर्क है।

अविनाश मिनट भर चुप रहा। फिर बोला देखो प्रतिभा, मेरा साहित्य से कोई लेना देना नहीं है। मैं एक साधारण आदमी की तरह बोल रहा हूं, मैं तो यह जानता हूं कि आदमी जो भी करता है उसके सही

उपयोग को ध्यान मे रखकर करता है। यह बात उसके मन मे कितनी भी गहरे मे हो, होती जरूर है। तुम नही मानती ?"

"मानती हू, बस फक इतना है कि कभी कोई आदमी उपयोगिता को अधिक महत्व देता है और क ोसिफ उसके सौन्दय को। उपयोगिता जानने और उपयोगिता को महत्व देना दो अलग प्रवतिया हैं। पर छोडो, चलकर खाना खाओ। तुम जिन्दगी को जिन्दगी मानते हो, जिन्दगी को बोझ मानने का शौक मत पालो।" कहकर प्रतिभा खुलकर हस दी।

अविनाश ने हसी मे साथ दिया पर अनमने भाव से। खाने की मेज पर दोनो अधिकाश समय चुप रहे। हा-हू के सिवाय दोनो मे से कोई कुछ नही बोला। कही गहरे मे डूब रहे। मेज पर से उठते हुए प्रतिभा ने धीरे से कहा, "अविनाश

"हा।"

"वह पुराने वाले मकान मे दो-तीन कमरे तो खाली पडे हैं ना ?"

"हा।"

"आदमी भेजकर उनकी सफाई करा देना जरा।

"कल करा देंगे।

"हा, कल ही करा देना।"

अविनाश चुप रहा तो प्रतिभा ने ही फिर कहा, 'मैं चाहती हू सज्ञा को यह 'आफर' दे सकू।"

"हा, कल करा देंगे।"

दोनो के बीच की चुप्पी फिर जम गयी तो दो चार मिनट इधर उधर घूमकर दोनो अपने-अपने कमरे म घुस गये।

प्रतिभा को तीसरे पहर सुस्ता लेने की आदत है। सुबह से जिस तरह वह कहानियो म उलझी रही है थकान महसूस होना स्वाभाविक ही था। वह लेटत ही सो गयी। और सोते ही उसके अन्दर एक बहुत बडी दुनिया जाग गयी जिसके पात्र परिचित थे, पर व्यवहार सबके अपरिचित

सुधीर था एकदम आधुनिक स्माट पोशाक मे कोई पार्टी अपने उरूज पर थी चमकीले चेहरे भडकीले कपडे सगमरमर का चिकना-चुपडा फश हवा मे नीली रेत के दानो की तरह घुली रोशनी फश पर

तैरते लोगो को जकडे सगीत-लहरियो की रेशमी डोरिया कुछ छोटे-छोटे मजाक, हवा मे तैरते, तितलियो की तरह, गुदगुदी करते वह यानी सुधीर, तैरकर, प्रतिभा तक आया है प्रतिभा ने अपनी बाहे सुधीर की तरफ फला दी हैं अचानक उसकी पोशाक बदल गयी है वही, ऊची-नीची पट, पायचो पर से फटी हुई थैले की तरह ढीली-ढाली कमीज दोनो मटमले रग के प्रतिभा के बढे हुए हाथ टूटकर गिर गये हैं पर आगे बढना उसने बन्द नही किया जब तक कि भयभीत सुधीर ने पीछे हटना आरम्भ कर दिया

पल दो पल की आख मिचौनी के बाद दृश्य घुल गया नया दृश्य नई मच सज्जा

एक आधुनिक सजा धजा विशाल कमरा कमरे का एक कोना बैठक का आभास देता है दूसरा बैड रूम का, तीसरा स्टडी का, चौथा किचन का कमरे के ठीक बीच मे एक गोल तख्त तख्त पर बेहद गुद-गुदा गद्दा गद्दे पर उनावी सनील की चादर और उस तख्त के ठीक बीच म बैठी प्रतिभा प्रतिभा बठी है स्टडी की तरफ एक मेज एक कुर्सी मेज पर बहुत सारी बिखरी किताबें मेज के एक कोने पर टिका टाइपराइटर

प्रतिभा पूरी गदन घुमाकर स्टडी की तरफ देख रही है

अचानक गोल तख्त ने घूमना शुरू कर दिया है स्टडी मे रखी कुर्सी पर एक प्रतिभा उभर आयी है किचन मे प्रतिभा चाय बना रही है ड्राइग रूम मे एक कोच पर बैठी सामने के नीले स्क्रीन पर उभरते बादलो को देख रही है और बेड रूम मे

बैड-रूम मे कोई है प्रतिभा नही कोई और एक पुरुष भी उसकी पीठ प्रतिभा की तरफ है सुधीर की पीठ की तरह की पीठ घूमते तख्त पर बठी प्रतिभा के हर चक्कर का एक क्षण बैड रूम मे बीतता है

तख्त और तेजी से घूमने लगा प्रतिभा को घुमेर आ रही है प्रतिभा ने आखें मूद ली हैं अब उसे कुछ दिखायी नही दे रहा है नही यह सच नही है आखें मुदी होने पर भी उसे दीख रहा है अन्दर कोई

है कौन वस, कोई है प्रतिभा ने जोर से आखें खोली हैं उसे शायद डर लग रहा है वह उठकर बैठ गयी है

उसने महसूस किया है, कमरे मे रोशनी कम हो चली है। शाम होने वाली है। शायद अविनाश भी क्या अभी तक सोया ही पडा है ? और बच्चे

प्रतिभा उठकर खडी हो गयी है

# 10

दु स्वप्न की तरह वक्त की पत वक्त की दूसरी पत पर चढ गयी। प्रतिभा को जो काम बहुत आसान लगा था, बहुत मुश्किल निकला। सुधीर की कहानिया नही छप पायी। प्रयास मे जो अनुभव प्रतिभा को हुए उनका परिणाम यह निकला कि प्रतिभा को कहानियो की इस फाइल से डर लगने लगा। महीना वह फाइल साथ लिए घूमी है। सफलता तो नही मिली पर जितना व्यग्य और उपहास उसे सहन करना पडा है उससे उसका सारा मन गहरी वितृष्णा से भर उठा है। रमा ने प्रतिभा के मकान मे आना मजूर किया तो उसे बहुत खुशी हुई। सज्ञा की पढाई लिखाई का वह व्यक्तिगत रूप से ध्यान रखने लगी है। उसे अग्रेजी पढाती है और अन्य विषयो म भी मदद करती है। रमा ने इसी तरफ की एक फक्टरी मे नौकरी कर ली है। प्रतिभा ने घुमा फिराकर बहुत कोशिश की कि रमा उस तरह की छोटी नौकरी न करे पर रमा का तक एकदम सीधा रहा दिन भर खाली रहकर मन नही लगता। आपकी यही मदद बहुत है कि सज्ञा की पढाई न छूटे और जब तक सज्ञा हम सबको सभालने के काबिल नही हो जाती हम लोग आपके मकान मे रहें, पर इससे अधिक मैं तो इसे भी आप पर अन्याय ही मानती हू

प्रतिभा हस पडती, कहती, "दोस्ती की इतनी सजा किसी एक को नही मिलनी चाहिए कि और लोग दोस्ती करना ही छोड दें।"

प्रतिभा को अक्सर लगा कि सीधी-सादी दीखती औरत समझ बूझ मे किसी स कम नही है। पर रमा से उसके सम्बन्ध अब तक भी औपचारिक ही रहे हैं। उधर सज्ञा पर जितना स्नेह वह उडेल रही है उसस कभी-कभी तो अविनाश को भी आश्चय ही होता है। कभी-कभी स्नेह से हसकर कुछ कह देता है तो प्रतिभा तपाक से कहती है, "मेरे और सज्ञा के मामले मे बीच में मत बोला करो।"

अविनाश हसता हुआ पूछता है, "कहानी-सग्रह का क्या रहा ?"

"नही छापता कोई।"

"क्यो ?"

"कहते हैं, ये कहानिया नही हैं, एक पागल का 'डिलीरियम' है। कौन पढ़ेगा इन्हें ?"

"सुधीर पागल तो कभी नही लगा ?"

"पागल न होता तो भाग क्यो जाता ?"

'उल्टी बात कह रही हो। पागल आदमी भी कभी भागता है।"

"सुधीर भी भागा नही है, गायब हुआ है, खो गया है।"

अविनाश ने एक दिन गम्भीर होकर पूछा था, "तुम्हे पता है प्रतिभा सुधीर की मूल समस्या क्या थी ?"

"मालूम है।"

अविनाश चुप रहा, इस इन्तजार मे कि प्रतिभा बतायेगी पर जब वह बहुत देर नही बोली तो पूछा, "क्या समस्या थी ?

"क्या करोगे जानकर ?"

"यो ही, जानना चाहता हू।'

'बहुत उलझा हुआ मामला है।"

"अरे तुम बताओ भी। तुम्हारे खयाल से उलझे मामले तुम्ही समझ सकती हो। शायद हमारी भी कुछ समझ मे आ जाये।'

प्रतिभा हस दी। हसकर फिर चुप हो रही तो अविनाश ने कहा, "नही बताना चाहती या तुम्हारी भी कुछ समझ मे नही आया।"

है और बस, कोई ? प्रतिभा ने और न आगे सोची है उसे लगा डर लग रहा है यह उत्तर ठीक नहीं है

उसने महसूस किया है कमरे में रोशनी कम हो गयी है। शाम हो गयी है। शायद अँधेरा भी कहाँ अभी तक आया ही रहा है ? और सच

प्रतिभा उठकर खड़ी हो गयी है

# 10

दुःस्वप्न की तरह पवन की पर्त पवन की दूसरी पर्त पर चढ़ गयी। प्रतिभा को जो काम बहुत आसान लगा था, बहुत मुश्किल निकला। सुधीर की कहानियाँ कहाँ छप पायीं। प्रयास में जो अनुभव प्रतिभा को हुए उनका परिणाम यह निकला कि प्रतिभा को कहानियों की इस फाइल से डर लगने लगा। महीनों यह फाइल साथ लिए घूमी है। सफलता तो नहीं मिली पर जितना व्यंग्य और उपहास उसे सहन करना पड़ा है उससे उसका सारा मन गहरी वितृष्णा से भर उठा है। रमा ने प्रतिभा के मकान में आना मंजूर किया तो उसे बहुत खुशी हुई। सज्ञा की पढ़ाई-लिखाई का वह व्यक्तिगत रूप से ध्यान रखने लगी है। उसे अंग्रेजी पढ़ाती है और अन्य विषयों में भी मदद करती है। रमा ने इसी तरफ की एक फैक्टरी में नौकरी कर ली है। प्रतिभा ने घुमा फिराकर बहुत कोशिश की कि रमा उस तरह की छोटी नौकरी न करे पर रमा का तर्क एकदम सीधा रहा, दिन भर खाली रहकर मन नहीं लगता। आपकी यही मदद बहुत है कि सज्ञा की पढ़ाई न छूटे और जब तक सना हम सबको सभालने के काबिल नहीं हो जाती हम लोग आपके मकान में रहें, पर इससे अधिक मैं तो इसे भी आप पर अन्याय ही मानती हूँ

प्रतिभा हस पड़ती, कहती, "दोस्ती की इतनी सजा किसी एक को नही मिलनी चाहिए कि और लोग दोस्ती करना ही छोड दें।"

प्रतिभा को अकसर लगा कि सीधी-सादी दीखती औरत समझ-बूझ मे किसी से कम नही है। पर रमा से उसके सम्बन्ध अब तक भी औपचारिक ही रहे हैं। उधर सज्ञा पर जितना स्नेह वह उडेल रही है उससे कभी-कभी तो अविनाश को भी आश्चय ही होता है। कभी-कभी स्नेह से हसकर कुछ कह देता है तो प्रतिभा तपाक से कहती है, "मेरे और सज्ञा के मामले म बीच म मत बोला करो।"

अविनाश हसता हुआ पूछता है, "कहानी-सग्रह का क्या रहा ?'

"नही छापता कोई।"

"क्यों ?"

"कहते हैं, ये कहानिया नही हैं, एक पागल का 'डिलीरियम' है। कौन पढेगा इह ?"

"सुधीर पागल तो कभी नही लगा ?"

"पागल न होता तो भाग क्यो जाता ?"

'उल्टी बात कह रही हो। पागल आदमी भी कभी भागता है।"

"सुधीर भी भागा नही है, गायब हुआ है, खो गया है।"

अविनाश ने एक दिन गम्भीर होकर पूछा था, "तुम्हें पता है प्रतिभा सुधीर की मूल समस्या क्या थी ?"

"मालूम है।"

अविनाश चुप रहा, इस इतजार मे कि प्रतिभा बतायेगी पर जब वह बहुत दर नही बोली तो पूछा, "क्या समस्या थी ?

"क्या करोग जानकर ?"

"यो ही, जानना चाहता हू।

'बहुत उलझा हुआ मामला है।"

"अरे तुम बताओ भी। तुम्हारे खयाल से उलझे मामले तुम्ही समझ सकती हो। शायद हमारी भी कुछ समझ मे आ जाये।"

प्रतिभा हस दी। हसकर फिर चुप हो रही तो अविनाश ने कहा

प्रतिभा पति की चालाकी समझ गयी, हसकर कहा, "बताती हू, सुनो जो समझती हू, यो शायद सुधीर खुद भी मरी इस 'एनलिसिस' का स्वीकार न करता। पर मैंने कई तरफ से सोचकर देखा है। मैं हर बार इसी नतीजे पर पहुची हू। सुधीर दरअसल महत्वाकाक्षी बहुत था। सेन्सिटिव भी बहुत था। आकाश-वृत्ति का एक जीव जिसका धरती पर ज्यादातर सम्बन्ध टूटा रहता। उधर सुधीर को एक रोग लग गया।

"यह था गहराई से सोचने का। यानी उसको लगने लगा कि जो दीखता है वह सच नही होता, सच उसके पीछे कही होता है। इस धारणा ने उसे दीखती दुनिया से और भी काट दिया। इस पर तुर्रा यह कि जब वह अदूरदर्शिता के कारण किसी काम मे असफल होता तो एक तरफ तो इसका यह कारण मानता कि दीखती दुनिया ने उसके साथ छल किया है और दूसरा कारण जो वह मानता वह और भी मनोरजक है। उसकी मान्यता थी कि उसके स्थूल शरीर मे एक सूक्ष्म वायवीय शरीर है जो उसके किये-धरे को नष्ट भ्रष्ट करने मे आनन्द की प्राप्ति करता है। इस वायवीय को वह अपना सत्य मानता था और नष्ट करने की प्रवृत्ति को मनुष्य की मूल प्रवृत्ति। तुम्हे ताज्जुब होगा कि सुधीर को यदि कही सफलता मिलती तो उसे अस्वाभाविक लगता और उसे असफलता मे बदलने की भरसक करता और बदल ही डालता और फिर अन्दर कही तुष्टि का अनुभव। कोशिश करता कि देखो, जो मैं जानता था वही हुआ। सुधीर के साथ एक और बात बहुत मजेदार थी कि ऊपर से देखने से वह आशावादी लगता था पर वास्तव म वह बहुत अघोरी स्तर का निराशावादी था। अन्दर की निराशा को छिपाने के लिए वह झूठ पर झूठ बोलता। कल्पना म अपनी आकाक्षाओ को पूरी होती देखता। पर उसके लिए प्रयास कभी न करता, क्योकि मानता था कि उसकी कोई आकाक्षा कभी पूरी नही हो सकती। तुम्हे अविनाश क्या बताऊ, सुधीर को किसी से मिलने वाली घृणा एक सकड म समझ आती थी पर यदि कोई उसका भला चाहता था उससे स्नेह करता तो वह उससे झूठा और ढोगी समझता और उसके विश्वास को बार-बार ठेस पहुचाता और यह वह तब तक करता रहता जब तक सम्बन्ध टूट न जाते तो उसी अन्दाज से उनके टूटने के कारण ढूढता और

काफी दिनों तक शोकग्रस्त रहता सोचता वह बहुत था पर

अविनाश ने टोक दिया, पूछा, "बहुत उलझाव है प्रतिमा क्या उसने बताया कि उनकी यह हालत कब से और क्यों हुई ?"

"बताया था, पर मुझे पता नहीं क्यों कभी उस बात पर पूरी तरह विश्वास नहीं हुआ। उसका कहना था कि जब यह सत्रह साल का था, उसके हाथ से हिन्दू मुस्लिम दगा मे एक मुसलमान की हत्या हो गयी थी, उस 'गिल्ट' ने ही उसके व्यक्तित्व को तोड़ दिया है "

अविनाश ने तत्काल कहा, "यह हो तो सकता है तुम्हें विश्वास क्यों नही है ?"

सुधीर मूलत डरपोक आदमी था। मैंने उस डर को बहुत ही ठीक समझा है। उसका कहना है कि बाहर देखी हर घटना उसके अन्दर दोबारा घटती थी और जिस तरह मुर्दे के जी उठने पर आदमी डर जाता है उसी तरह घटना के दोबारा घटने पर भी आदमी डर उठेगा। सुधीर को डर बाहर से नही अन्दर से आता था। दूसरी बात यह कि उसे एक शौक था कि घटना मे कर्त्ता की जगह वह खुद को रख लेता था "

तुम्हारा मतलब यह है कि उस मुसलमान की हत्या उसने नहीं किसी और ने की घटना जब दोबारा सुधीर के अन्दर घटी तो हत्या सुधीर कर रहा था '

'बिल्कुल यही हुआ होगा अविनाश, और क्योंकि सुधीर अन्दर के वायवीय सत्य को बाहर के ठोस सत्य से अधिक यथार्थ मानता था इसलिए "

अविनाश झटके से उठकर खड़ा हो गया "प्रतिभा, बहुत जोर पड़ता है दिमाग पर। चलो कहीं घूमने चलती हो ?"

"चलो, कहां चलें ?"

अविनाश खड़ा-खड़ा सोचता रहा, फिर अचानक प्रतिभा की तरफ मुड़कर बोला, 'फिर भी, जो इतने दिनों तक यह सब झेलता रहा, वह अब अचानक, इस तरह "

प्रतिभा ने कहा, बैठो, बताती हूं।" अविनाश बैठ गया।

प्रतिभा कई मिनट चुप रही, फिर बोली, "असल अविनाश सुधीर

मुझसे प्रेम करता था। और मुझे लगा कि शायद पहली ही दफा उसके मन मे प्रेम पैदा हुआ था। गोकि उसके अपने पहले हुए सम्बन्धो की बहुत सी कहानिया मुझे सुनायी पर वे, मेरे ख्याल से सभी उसके कल्पना शिशु थे।

मुझसे कभी उसने यह बात छिपाई नही और उसकी आदत के खिलाफ मेरा विश्वास जीतने की जी-जान से कोशिश की। उसकी कोशिश मेरे धर्म-सकट को बढाती रही। मैंने साफ ही बताया कि मैं बदले मे कुछ नही दे सकती पर यह भी सच है कि मैं चाहकर भी उसे तोड नही पाई समझ गयी थी कि वह कम से कम आश्वासन हाथ से छूटते ही अनर्थ कर सकता है। दूसरा यह कि शायद मुझे आशा मित्रता उसके व्यक्तित्व की सिलवटें निकाल सकती है अ दर कही मुझे रस और तुष्टि देता था, पर इनके साथ ही भी थी मेरा एकमात्र बल तुम्हारा विश्वास था मैं, आज भी चाहती हू कि वह लौट आये और मैं उसे ठीक

'कैसे ठीक करोगी तुम उसे?"

"यह तो ठीक से नही कह सकती, पर जब से म यह बात फूलती जा रही है कि मैं उसे ठीक कर इस विचार स भारी रहने लगा है।"

दोना चुप हो गये। बहुत देर चुप बैठे

"मैं मानती हू अविनाश, कि आदमी बडा होता है पर छोडो, कही घूमने च चलते हो।'

कहते कहते वह उठकर खडी हो

## 11

एक दिन रमा ने सना से कहा,' तेरे पापा। साल भर से ज्यादा हो

बहुत दिनो बाद रमा ने पति का जिक्र किया था। सज्ञा अचानक उदास न हो सकी। धीरे-से बोली, "हा मा, अब तो मुश्किल ही लगता है। कोई खबर भी तो नही आयी।"

रमा ने फिर कहा, "सज्ञा तुझे पता है, वह किससे नाराज होकर गये है? जरूर मुझसे ही तू जल्दी से यह इम्तिहान पास कर ले। नौकरी मिल जाये तुझे कही तो तेरे ब्याह मे आसानी "

"मा सदीप और समीर जब तक बडे नही हो जाते, मैं ब्याह नही करूगी।"

रमा हस दी, बोली, "तेरे पापा ने सजा मुझे दी है, तू उसमे से छीन-झपट क्यो करेगी?"

मैं उनकी कोई नही होती?"

"बेटी होती है। कुछ धन सम्पदा छोडकर जाते तो वह सब तेरा और इन दोनो का होता। पर "

"मा, ये सब बातें मुझसे मत किया करो और होगा वह जो मैं चाहूगी। मैं इन दोनो का भविष्य तुम्हारे हाथो म "

पर बात कहते-कहते सज्ञा को महसूस हो गया कि बात सख्त हो गयी है। वह चुप हो गयी।

रमा ने ही धीरे से हसकर कहा, "मैं जानती हू सज्ञा, तुझे किसी बात के लिए राजी करने को मुझे प्रतिभा जी से कहना पडेगा कहूगी। पर यह निश्चित समझ कि तेरे पापा तेरी बलि नही ले सकेंगे। बलि, जिसकी वह लेना चाहते हैं उसी की होगी। मैं जानती हू उन्होने कभी मुझसे प्रेम नही किया पर वह जानते थे कि मैंने उनसे बेपनाह प्यार किया है। प्रेम मे बलि सुन सज्ञा वह भास्कर आजकल तुझे नही मिलता?"

"नही मा, वह नाराज है।

"क्यो?"

"हम यहा क्यो आए। प्रतिभा आटी का एहसान क्यो लिया। वह अब हमे छोटी तबीयत का आदमी समझने लगा है।"

"और वह तुम्हारा आदोलन?"

"परीक्षा हो ले तो "

पल भर रुककर रमा बोली, "तुम्हें मालूम है सज्ञा, मैंने प्रतिभा का एहसान लेना मजूर क्यो किया।"

"क्यो ?"

"सिर्फ तेरे लिए।"

"मेरे लिए ? क्या मानी ?"

रमा हस पडी। बोली, "तेरी नकेल मुझसे सभाले न समलती, इसलिए।"

सज्ञा बिफर उठी, "मा।"

"हा सज्ञा बिटिया। याद रखना, तेरे पापा के न होने ने मुझे कमजोर नही किया, तेरे होने ने किया है। यह मत समझना कि तेरी समझदारी पर मेरा विश्वास नही है, पर "

'पर क्या ?"

'तेरी इतनी समझदारी ही से तो मुझे डर लगता है।"

सज्ञा को हसी आ गयी। बोली, "तुम तो अम्मा बस, अम्मा हो।"

फिर रुककर बोली, 'अच्छा अम्मा, एक बात बताओ ? तुमने पापा से कभी झगडा क्यो नही किया ?"

रमा ने कहा, 'कोई मुझसे प्रेम न करे और मैं उससे सिर्फ झगडती फिरू इतनी छोटी मैं नही हू। पर छोड, यह बता सज्ञा उस कहानी सग्रह का क्या हुआ ? उसका छपना शायद सम्भव नही है ?"

इस बार सज्ञा बहुत उदास हो गयी। बहुत धीमे स्वर म बोली, "आटी को बहुत अपमान सहना पडा उस कहानी-सग्रह को लेकर। किसी ने कहा—आप इसे क्यो लिए घूम रही हो ? आपको सुधीर से इतनी हमदर्दी क्या है ? किसी ने कहा कि आपके पास तो बहुत पैसा है, लागत आप दे दीजिए, छाप हम देंगे। एक वाला—प्रतिभा जी, आपके पति को मालूम है कि आप सुधीर के प्रति इतना स्नेह रखती हैं। और न जाने क्या-क्या। मैंने मना कर दिया है आटी से, अब कोशिश न करें। देखा जायगा। नहा छपता तो न छप। मैं कमाने लगूगी, कुछ पैसा जोड लूगी तो खुद छपवा दूगी। चिन्ता न करना मा, पापा की यह इच्छा मैं जरूर पूरा करूगी।'

रमा हस दी। बोली, "चल छोड उसे भी, जब वे ही नही हैं तो किसे

दिखाने की इच्छा पूरी करेगी ?"

कुछ देर दोनों चुप रहीं। फिर सज्ञा बोली, "इस साल मैं बी० ए० कर लूंगी मा। मन लगाकर पढ रही हू, साथी-सगी सब छोड दिये हैं। टाईप और शार्टहैंड सीखकर कही "

इस बार रमा तिलमिला उठी, 'तू इस तरह न बोल सना, तेरा वह पहले जैसा हमला करता स्वर बना रहे। तेरा यह दीन दुनियादार स्वर सुनकर मुझे उनका बहुत ध्यान आता है। अभी मैं जिन्दा हू और एक बात का मुझे पूरा विश्वास है—रमा जो तुझे वाकई बहुत प्यार करती है, वह तुझे "

'मा, आटी को प्रतिभाजी क्यों कहती हो ? उम्र मे तो वे तुमसे छोटी ही होगी।"

रमा ने फिर हसकर कहा, 'हा, उम्र मे तो छोटी ही होगी पर और बहुत से मामलो में मुझसे बहुत बडी हैं। फिर उनके हम पर "

"उन्होंने तो कभी जताया नही।"

'यह उनका बडप्पन है, पर एहसान एहसान ही होता है।"

सज्ञा का मन भारी हो गया। दरअसल पिछले कुछ दिनो मे जो व्यवहार प्रतिभा से उसे मिला था उसने उसे इतना जीत लिया था कि कृतज्ञता की भाषा उसके दिमाग मे आती ही नही थी। निर्द्वन्द्व वह अपनी सब बातें प्रतिभा से कहती, बहस करती, जीतकर खुश होती और हारकर हस देती। सुखद भविष्य के सपने उसे फिर सताने लगे थे और पापा दूर छोटे-से काल बिन्दु के सिवाय कुछ नही रहे थे। पर रमा हमेशा उसे कही गढे मे धकेलने की कोशिश करती। उसे अक्सर मा के इस रवये पर झुझलाहट आती। पर मा को बुरा न लगे इसलिए झुझलाहट को वह निगल जाती और मा का मन, बात बदलकर, बहलाने की कोशिश करती। पर एक दिन वह प्रतिभा से कह ही बैठी, "यह अम्मा, आटी, बहुत बार करती है।'

प्रतिभा ने कहा "क्या हुआ ?"

'हर समय बस जो नही है उसका नाम रटना और जो है उन्हें अपने से दूर रखना। यह भी कोई बात हुई।' सना ने उत्तेजित स्वर में कहा।

प्रतिभा स्नेह से हस दी, 'पगली सना रानी, पास वही रहता है जो

पास होता है, वह है या नही इससे कोई फर्क नही पडता। तुम्हारी अम्मा उन लोगो मे से नही है जो सुविधा के लिए किसी को पास किसी को दूर रखते हैं। उनके पास वही रहेगा जो उनके पास होगा। तुम्हारे पापा से वह बहुत प्रेम करती हैं, मुझे मालूम है।"

"आपको कैसे मालूम ?"

"तुम्हारे पापा ने ही बताया था।"

"पर पापा ने तो शायद कभी उन्हें प्रेम नहीं किया।"

अचानक प्रतिभा के मुह से निकला, "तभी तो तुम्हारे पापा को उन्होने रोका नही, जाने दिया।'

"चाहती तो रोक लेती ?"

'मेरा ऐसा विश्वास है।"

पल भर चुप रहकर सज्ञा ने कहा, 'और आपने क्यो नही रोका, आपसे तो वे

प्रतिभा हस दी। बोली, "मैं क्यो रोकती ?"

"क्या मानी ?"

"पूछ रही हू, मैं क्यो रोकती ?"

पहले तो सज्ञा कुछ समझी नही टकटकी लगाकर प्रतिभा को देखती रही। फिर धीरे धीरे बात समझी तो उसकी आखें गीली हो आयी। प्रतिभा के पास खिसकत हुए कहा, "तो वे कही भी नही थ आटी, कभी कभी मुझे लगता है, पापा मुझे पुकार रहे हैं। साफ उनकी आवाज सुनाई देती है।'

प्रतिभा न हाथ बढाकर सना के कधे पर रख दिया। पूछा, "अब क्या सीधे घर जा रही हो ?'

"मैं भी चलूगी। बहुत दिन हो गये रमा जी स मिले। वह तो हमारे यहा आना पसन्द नही करती।'

'यह बात बिलकुल नही है आटी, जरा सकोची है।"

मा का पक्ष ले रही है, जस मैं उन्ह जानती ही नही। हा भई, मा आखिर मा है।' कहकर प्रतिभा हस दी तो सना ने भी हसकर कहा 'मैं ता कही की भी नही रही। मा कहती है, मैं आपकी सुनती हू, बस,

और आप "

प्रतिभा ने कहा, "इसे कहते हैं, दोनो हाथो म लड्डू होना।" कुछ देर बाद दोनो एक घर से निकलकर दूसरे घर की तरफ चल दी।

## 12

गाम का वक्त। घनी बस्ती का यह मकान। प्रतिभा को यह मकान उसके पिता ने दिया था। पुराने किस्म का पक्की ईंट और ऊचे पत्थर के चौतरे वाला। चौक मे भी ईंट की जगह पत्थर ही लगे हैं। तिमजिला। सज्ञा को जो कमरे मिले हैं वह तीसरी मजिल पर हैं। ऊपर की छत भी इन्ही के पास है। बाकी के सारे मकान मे किरायेदार रहते है, ये तीन कमरे खाली हा रहे। कभी कोई खास जरूरत पड जाये तो किसी का मुह न ताकना पडे। सना से जब मकान की समस्या की बात सुनी तो ये ही कमरे उसके दिमाग मे उभरे थे। इन लोगो के आने से पहले इन्हें ठीक करा दिया गया। छत की मुडेर भी चारो तरफ से ऊची कराई। छोटे बच्चे हैं, कही चोट फेट न खा लें। इन लोगो के आने से पहले प्रतिभा आकर सब देख गयी। जिस दिन ये लोग आये उससे अगले दिन फिर आयी अविनाश के साथ। सतुष्ट हुई और खुशी खुशी वापिस गयी।

अविनाश अपनी इस पत्नी को जानता है, जो वह सोच लेती है, करती है इसलिए उसके किसी काम मे वह बाधा नही देता।

पर आज प्रतिभा दूसरे ही मन से बाहर निकली है। रमा से बात करन का उसका बहुत मन रहा है। कभी खुलकर बात नही हुई। आज मौका लगा तो

रास्त मे प्रतिभा ने पूछा, "कितने बजे आ जाती हैं, रमा जी।"

'मात बजे तक।

"तब तो ठीक है। हम लागा के पहुचने-पहुचते आ जायेंगी।"

"नही भी आयी तो ज्यादा इ तजार नही करना पड़ेगा "

प्रतिभा, सना और रमा मकान म लगभग साथ-साथ ही घुसे। प्रतिभा ने उत्साह मे कहा, "देख लीजिये, मैं ही आपसे मिलने आती हू, आप तो कभी आती ही नही।"

पर कहते-कहते ही प्रतिभा को अपनी गलती का एहसास हो गया। रमा के चेहरे पर लिखी थकान ने प्रतिभा को द्रवित कर दिया। जल्दी स कहा "शिकायत नही कर रही।"

रमा हस दी। हसी से थकान और खिल आयी, बोली, 'शिकायत करने का आपका हक है, आप जितना अपनापन हम और कहा से मिला है। बैठिये। आपके लिय चाय "

"आप बैठिये, सज्ञा बनाकर लायेगी।"

रमा फिर हस दी। बोली, "मुझ मालूम है, आपको सज्ञा के हाथ की चाय बहुत अच्छी लगती है।"

प्रतिभा ने कहा, "यह तो सच है, चाय तो हमारी सना अच्छी बनाती है।"

सज्ञा दोनों को चाय देकर फिर रसोई के काम म लग गयी।

चाय पीते पीते प्रतिभा ने अचानक कहा, "रमा जी, आप हम लोगा की बात नही मानेंगी ?"

'कौन सी बात ?"

यह नौकरी सच मानिये मुझे इतनी ग्लानि होती है कि मैं नौकरी के खिलाफ नही हू पर यह इस तरह की नौकरी ।"

रमा ने कहा "ग्लानि तो मुझे भी बहुत होती है, उन्होने भी हमेशा यही कहकर मुझे रोक दिया। पढी लिखी नही हू, इसलिए अच्छी नौकरी तो मिल नही सकती। वाकई, बहुत ग्लानि होती है। काश, पहल से नौकरी करन लगती तो हो सकता है यह दिन इस तरह न आता खर, वह सब छोडिये, जो हो गया, सो हो गया पछताने से क्या होगा पछतावा करने स गया दिन तो लौटकर आने स रहा। आप सुनाइय , घर म सब ठीक है न ?"

रमा का बोलने चालने का ढग प्रतिभा मे एक सकोच पदा करता है,

फिर भी जो सोचकर वह आज आई है पूछकर ही जायगी इसलिए उसने बातचीत को टूटने नही दिया। कहा, "हा, सब ठीक है सदीप समीर का मन लग गया यहा ?"

रमा ने हस कर कहा, "ये तो पहले भी मुझसे चिपटे रहते थे और अब भी और मन तो लगाना ही पडता है मन के हिसाब से दुनिया थोडे ही चलती है दुनिया के हिसाब से मन बनाना पडता है यहा तो फिर जगह भी हमारे पास है वहा तो ये खेलने को तरस गये थे यहा छत पर ।" फिर जरा रुककर जोर से हसकर बोली, "बोलती बहुत हू, है ना ?"

प्रतिभा का मन घुट रहा था। अचानक उसने अपना प्रश्न दाग दिया, 'आज एक बात पूछना चाहूगी आपसे, बतायेंगी ?"

रमा सतर्क हो गयी। प्रतिभा की तरफ टकटकी लगाकर देखती हुई बोली "क्यो नहीं बताऊगी, मालूम होगा तो जरूर बताऊगी।"

"सच सच"

रमा को चोट लगी, बोली, "आपको किसी ने कभी यह कहा कि मैं झूठ भी बोलती हू ?"

प्रतिभा हस दी, "नही, हमेशा यही सुना कि आप चाहकर भी झूठ नही बोल पाती इसीलिए पूछ रही हू आप कही मुझे दोषी मानती हैं?"

'किस बात मे ?"

'अपने इस यानी सुधीर के जाने मे ?'

रमा ने सुना, समझा और खिलखिलाकर हस दी, निर्द्वन्द्व स्वच्छ हसी। फिर रुककर बोली, "तो मतलब यह हुआ कि आप भी मुझे बेवकूफ ही समझती हैं प्रतिभा जी, मैं आपकी रत्ती भर दोषी नहीं मानती—जानती हू आपके प्रति उनके मन म क्या था, यह मुझे मालूम है उन्होने ही कई दफा बताया पर मैं उन्हे जानती थी प्रेम उनके यहा मन शरीर म लगा रोग था, कुछ लोग दरअसल इस रोग के बिना जी नहीं सकते खुद को नष्ट करने का उनके पास यही एक तरीका था मुझे वह न भी बताते तो भी पता चल जाता रोगी शरीर से वह मेरे पास आना छोड देते थे ऐसा कई बार हुआ मैंने तो हमेशा मुक्ति की सास ही ली आपका भला इसमे क्या दोष आप निश्चित रहिए मैं

जानती हू, इस रोग के कारण वही उनके अन्दर ही थे बाहरी कारण तो वह अपने को और औरो को समझाने के लिए गढते थे और एक बात और अगर मैं आपको दोषी मानती तब भी क्या मैं आपसे मदद ले लेती बुरा न मानियेगा पर बात यह सच है "

प्रतिभा को एक गहरी तुष्टि का अनुभव हुआ। उसका मन जो काफी पहले हो था आज स्नेह भाव भी पैदा होता दीखा। उसने रमा का हाथ अपने हाथ म लेकर कहा, "आपको धन्यवाद देती हू।'

रमा फिर हस दी, बोली, "जल्दी न करो प्रतिभा जी, अभी मेरी बात पूरी नही हुई। एक जगह मैं आपको दोषी मानती हू।"

प्रतिभा सप्रश्न सकौतुक दष्टि से रमा को देखती रह गयी।

रमा ने कहा, "अपने रूप गुण का इतना घमड नही करना चाहिए आदमी को" कहकर रमा हस दी।

"घमड, मैं समझी नही।"

"समझी क्यो नही ? सब समझती हैं आप। घमड नही तो और क्या है वह आपके रूप गुणो की तारीफ करते थकते नही थे, पर आप उनके कलेजे म फसे राग को पिघला नही सकी। आप चाहती तो वह न जाते और आप चाहती तो मेरा खोया पति मुझे मिल जाता, मेरे पास रहता "

"आप " प्रतिभा कहते कहते रुक गयी।

"यह कजूसी है प्रतिभा जी, आदमी की मदद उसी चीज से करनी चाहिये जो उसे चाहिए कुछ और देते रहना उसको भटकना है आप चाहती तो " कहते-कहते रमा की आखो म आसू उमड आये उसका सारा स्वरूप विकृत हो उठा। वह उठना चाहने लगी।

प्रतिभा हतप्रभ थी। धीरे से बोली 'पर आप तो कहती थी कि "

रमा ने कहा 'प्रतिभा जी जिस शीशे म अन्दर के इस रोग के कीटाणु दीखते हैं, वही इसका इलाज भी दीखता है इलाज क्या था मैं क्या जानू इतना जानती हू कि दूसरे को खुशी

रमा रुक गयी तो प्रतिभा ने कहा "रुक क्यो गयी ? कहिये ना।"

पर रमा आग कुछ नही कह सकी। बहुत देर चुप रहकर धीरे से बोली, "माफ करना प्रतिभा रानी, अन्दर के आवेश मे जाने क्या-क्या बक

ो। बुरा न मानना। मेरा विश्व स कर सको तो मान लेना कि मेरे मन
ाही कोई दुर्भाव नही है। जो मैं खुद न कर सकी उसके लिए दूसरे को
ा देना मेरा छोटापन ही है और कुछ नही।" फिर उठते हुए बोली,
ानी हू, सना क्या कर रही है आज बिना खाये नही जाने दूगी जो
है रुखा सूखा
प्रतिभा ने हा हू कुछ नही की, चुपचाप बैठी रही।

रात को बिस्तरे पर लेटते ही प्रतिभा का पूरा शरीर जलने लगा।
ा का एक एक वाक्य उसके कानो मे गम शीशे की तरह ढल रहा था।
से मानसिक रूप स वह सुन ही है। वैसे वहा उसने खाना खाया।
ाकर अपने घर आयी। यहा आकर घर के सब छोटे बडे काम किये।
वनाश के साथ बैठी थोडी-बहुत बातचीत भी की। पर जल्दी जल्दी
ा निपटाकर अपने कमरे म आ गयी और सीधे पलग पर पहुचकर सपाट
: गयी। उसके दिमाग म एक ही वाक्य धूमकेतु की तरह काप रहा था,
ा फटकारता मदद करनी है तो वह दो जिसकी जरूरत है कुछ और
रहना उसे भटका भटकाकर मारना है। क्या उसने सुधीर के साथ
ो किया है? नही, यह गलत है, यह आरोप है। दे वही सकता है कोई
सी को जो उसके पास हो। जो न हो वह और मान लो हो भी,पर मन
मारकर किसी को कुछ दना फिर मैंने सुधीर से एक बार भी झूठ
ी बोला। साफ कहा था उससे—मेरे मन मे न कोई गाठ है, न शून्य,
वनाश से मैं भरपूर प्रेम करती हू, उनका विश्वास मुझे प्राप्त है, फिर
यह मन सुधीर को लेकर इतना बेचैन क्यो है? हर समय क्यो मन
रता है कि रमा सक्षा सदीप समीर के लिए कुछ भी कर डालू? कितना
तरा मोल लेकर भी मन क्यो करता है जो किया है बहुत कम है?
ौर क्यो मुझ पर छाया रहता है? क्यो चाहना बनी है कि वह लौट
ये और मैं उसकी शान्ति के लिए बडे से बडा बलिदान कर डालू?
वनाश से जो मैंने कहा, क्या वही नही था जा रमा ने मुझसे कहा? फिर
ा के कहने पर मन इतना क्षुब्ध क्यों हुआ? क्या लगता था सुधीर
ा? मित्र? फिर कर्त्तव्य पूरा करने की खुशी क्यो नही है? क्या मैं
मानती हू, मुझसे कुछ गलत हो गया है? और यह मेरे अन्दर का

'गिल्ट' जो सुधीर बन कर पीछा कर रहा है? सुधीर म मेरे लिए तष्णा थी तो क्या मुझ म भी नही वह झूठ है मुझे उससे स्नेह था उसके साथ मिलना बैठना, अच्छा लगता था उसका रग बदलता 'इथीरियल' व्यक्तित्व उसकी बातें फेंकने की अदा तक्लीफ और पश्चाताप से झलकी मारता उसका चेहरा और चेहरे पर पल छिन तैरती परछाइया यह सब मेरे अन्दर एक अजीब सी स्फूर्ति पैदा करती वह मुझे बहुत कुछ सोचने को मजबूर करता, मेरी सवेदना पर चुटकिया काटता, पर यह सच है, मुझे उसस प्रेम नही था मैं उसस प्रेम करा ही ठहरो प्रतिभा जरा रुक रुककर सोचो जल्दी न करो जल्दी म आदमी अपनी सुविधा के तक गढ लेता है मेरे एक एक प्रश्न का उत्तर दो सोच समझकर क्या यह सच नही है कि उसने भी तुमसे झूठ नही बोला, तुमने बता दिया था कि वह तुमस क्या चाहता है? सच है पर यह भी सच है कि मैंने कह दिया था कि यह सम्भव नही है और यह जानकर भी अगर मित्रता रखना चाहो तो रखो, नही तो मिलना जुलना बन्द कर सकते हैं उसने क्या कहा? वह मिलते रहना चाहता था क्या मतलब हुआ इसका? मतलब क्या होना था, उसके लिए मेरी मित्रता कीमती थी और इसका मतलब यह नही हुआ कि वह अपना प्राप्य न पाकर भी तुम्हे तुम्हारा प्राप्य देते रहना चाहता था लगा सकते हो, पर इसमे मेरा क्या कसूर है, मैंने उसका अहित कभी नही चाहा यह सच है, न अहित चाहा, न चाहती हो, बल्कि जितना उसका हित तुमने किया किसी और ने शायद ही कभी किया हो, पर देख लो, उसका अहित हो गया, सुधीर नही है हो सकता है, दुनिया म ही न हो और हो सकता है वह पागल बना घूमता हो तुम खुद को इस नियति से असम्पृक्त कर सकती हो यह कहकर कि वह अपनी मूखता की सजा भुगत रहा है पर यह तुम्हे मानना पडेगा कि यदि वह पागल है और उस पागलपन मे भी तुम्हारा नाम ले रहा है तो

झटके स प्रतिभा उठकर बैठ गयी और उसने जोर से पुकार, अविनाश।'

पर पुकार कमरे की दीवारो से घुटकर रह गई। काफी देर वह

बैठी रही। कोई नहीं आया तो लेट गयी और इस बार लेटते ही उसे नींद आ गई। वह सो गयी।

बनारस। मणिकर्णिका से हरिश्चन्द्र घाट तक के घाटों की थाप से टकराती गंगा और उस पार फैली अथाह रेत। डूबता सूरज। अलग-अलग स्थान पर अलग-अलग गाथा। रेत पर बिखरे चांदी के दाने। पानी में ठहरे हरे पौधों पर खिले उन्नावी फूल। रात का धरती में से फूटना। चारों तरफ मंदिरों की घण्टा ध्वनि की व्यापी कर्कशता। घाटों पर बिखरे आदमी रूपी मनके। घाटों पर अमूर्त घटिका धुआं भगवान के शरीर पर पिघलता आदमी का तेल वह

उधर सामने की रेती पर पड़ा एक आदमी। बीहड़। वन मानुष-सा सिर रेत में गड़ाये। शरीर पर से कपड़े फट हुए। चेहरा पहले बालों और फिर रेत में छिपा हुआ

पर वह सुधीर है अर्धविक्षिप्त अर्द्ध चेत अर्द्धमृत-सा अपने शरीर को रेत में घिस रहा है।

आदमी के स्खलन के समय कोई सितारा आकाश से नहीं टूटता। आकाश की तरफ मुंह उठाये, सुधीर सपाट रेत पर लेट गया है मरने के नजदीक पहुंचा व्यक्ति कितना रेतीला हो जाता है उसके दिमाग में छोटे छोटे दिये जल उठते हैं

बहती नदी ढलान पर बहती चारों तरफ घनघोर अंधेरा धरती और आकाश का भेद मिटा हुआ बहती नदी नहीं, बहता काला लावा गढ़ा पिघले राग जैसा और लावे पर जलते चिराग हर चिराग का एक जिन्दा अनुभव लपकता थिरकता नाचता अंधेरे में लड़ता

सुधीर के रोम रोम में चिराग जल उठा है

पूरा सुधीर काले लावे पर बह रहा है

खुद से बोलता बतियाता हंसता रोता यह सोचता कि यह नदी उसे जहां जाकर छोड़ेगी वहीं उसका घर होगा चिरागों से बुना गया घर

मणिकर्णिका घाट पर ऐसे कई घर बुने जा रहे हैं बहते-बहते वह देख रहा है कौन बुनेगा उसके लिए ऐसा घर कौन ? कौन है ?

सब डूब गये बस ये टिमटिमाते चिराग बचे हैं

क्या था वह शेर

हमारे बाद हमे ढूढने चली दुनिया,
जले चिराग, मगर देर से चिराग जले ।

सुधीर ने हसने की कोशिश की है, प्राण साथ छोडने को है, पर गलतफहमियो ने साथ नही छोडा कौन ढूढने चलेगा हमे हमारे बाद गिद्ध और चील या श्वान और शृगल या चीटी और मकोडे मरे हुए आदमी के पास एक भी आदमी ऐसा नही आता जो देखने म खूबसूरत हो,सुधीर बाबू, खूबसूरत जानवर जिन्दगी मे भी तुमसे कतराकर निकलता रहा कुछ शरीरो मे ऐसी बू होती है जिसके कारण खुशबू पास नही फटकती खुशबू ? कितनी चाहत रही है उसके मन मे कुछ पल खुशबू मे जीने की यह पता नही क्या हुआ यही तो दरअसल हुआ क्या क्या हुआ था ?

सुधीर की चेतना मे रग शाम के रगो की तरह डूब रहे हैं किसी ने प्रेम वार्ता करने के लिए रोशनी बुझा दी है

कौन ?

मैं हू प्रतिभा ! तुम्हें देखने आयी हू ।

आओ देखो ।

शरीर तो देख रही हू मन कैसा है ?

मन ? तुम्हें इतना भी नही पता प्रतिभा कि मन सिर्फ आदमियो के पास होते हैं, जानवरों के पास शरीर होता है । तुमने शरीर देख लिया, सब कुछ देख लिया । मन, प्रतिभा बहुत मुद्दत हुए, मर गया था, शरीर अब मर रहा है । बठो देखो । मरते शरीर की ऐंठन, सुना है 'मर्सडिव लोगो को बहुत रस देती है । बठो देखो तुम आ गइ, अच्छा हुआ । मेरे लिए चिरागो का एक घर बना देना उम्र भर प्रतिभा मरने के बाद भी कोई नोच-नाचकर खाये मुझे बहुत डर लगता है

मैं तुम्हें लेने आई हू सुधीर तुम ठीक हो जाओगे ।

नहीं ई मैं नही जाऊगा मैं वहा नही जाऊगा वहा वह सब होगे, वह मुझे जिन्दा ही नोच-नाचकर खा जायेंगे मुझे याद है उस आदमी की लाश कई दिनो तक उस घर के दरवाजे मे पडी रही थी जहा उसको मैंने मारा था लाश मे कीडे पड गये थे लम्बे लम्बे और नही वहा नही जाऊगा वह अभी भी वही पडा होगा मुझे घूरता हुआ और वह रजिया तुम्ह पता है, कि प्रतिभा, सायरा को सब लोग मिलकर मुझसे नोचकर ले गये थे और घर ले जाकर मार डाला था कालोनी की उस पगली की शक्ल उस, सायरा मिलती थी एक दिन रात का घर लौटते हुये मैंने उससे पूछा था तेरा नाम सायरा है ? तो मालूम है उसने क्या कहा था ? नही, मैं नही बता सकूगा, बस इतना बता सकता हू कि सुनते ही भाग आया था और फिर कभी पुलिया के नीचे से नही निकला। अरे, तुम चल दी, सुना नही जाता तो जाओ मैं जानता हू। मेरी आवाज तुम्हे हमेशा भदेस लगती है तुमने कभी जाना, तकलीफ से जब आदमी चीखता है तो उसकी आवाज पर तुम जाओ, मुझे भी कुछ नीद-सी आने लगी है अब मत आ लौटकर

सुधीर ने अपने चारो तरफ अधेरा कम्बल की तरह लपट लिया है नदी पर चिराग बह गये है

सुधीर ने करवट ली है धीरे से आख खोलकर चारो तरफ देखा है बुदबुदाया है इतने लोग बहे चले आ रहे हैं मुझे मारने आ रहे हैं शायद उठकर भागू नही आने दो सबका मुकाबला करूगा अभी मैं मरा नही हू डरकर मैं कभी नही भागा अब भी नही भागूगा कौन है कौन हो तुम लोग बोलो, नही तो

अरे यह तो रमा है, सना भी है, और सदीप और समीर भी सबसे पीछे प्रतिभा

सुधीर को फिर हसी आयी है कितनी दूर चलकर मुझे विदा दन आये हैं

रमा ने कहा है चलो घर चलो हम लोग तुम्ह लेने आये हैं

मैं घर ही तो जा रहा हू

तुम ठीक हो जाओगे पापा घर चलो

सब ठीक हो जायेगा बेटे, तू चिन्ता न कर   तुम सब लोग बैठ जाओ तुम्हे एक कहानी सुनाता हू   बैठो   सुनो।

छोडो कहानी वहानी, पहले जो लिखी वही सड रही है

किसने कहा यह ? प्रतिभा ने या रमा ने   रमा ने कहा होगा। रमा को कभी समझ नही आयेगा कि जो आज क सम्भ्रात समाज का समझ नही आता वह कल क सम्मानित समाज का पुराण होता है   मेरी कहानिया   अरे कहा गायब हो गये ये सब?   कहानी का नाम सुनते ही

सुधीर ने जोर से हसना चाहा है,   पर आवाज पसलियो मे फसी रह गयी   सो जाऊ ? लोगो का आना जाना तो चलता ही रहेगा   अपने लोग चैन से सोने भी नही देत   नदी कितनी तेज बह रही है   छाती पर अनगिनत चिराग जलाये   बन्द पलको क नीचे चीजें कितनी साफ दिखती हैं   वह प्रतिभा फिर लौट आयी   सबको नाव पर बैठाकर किनारे की तरफ भेजकर   इसे डर नही लगता   डर ? डर किसका ?

किसका क्या ? डर तो हवा म   ठड की तरह होता है   हा ठड है, तो हवा मे शायद मौत की झुरझुरी महसूस हो रही है   बैठो प्रतिभा तुम लौट क्यो आई ?

तुम्हे पता है मैं क्यो आई हू ?

नही

तुम क्या चाहते थे मुझसे   मैं कहने आयी हू कि मैं तुमसे प्रेम करती हू

सुधीर की आखें हस दी हैं

मैं सच कह रही हू

तुम समझती हो मैं नही जानता था

जानते होगे अब मैं कह रही हू

जले चिराग मगर देर से चिराग जले।

नही अभी वक्त है।

वक्त ! वक्त तो है   पर   तुम्हें मालूम है प्रतिभा, इस दुनिया की व्यवस्था का बुनियादी कानून क्या है ?   जिसे जो चाहिए उसे वह न मिलने दो   आदमी समाज का गुलाम इसी नियम के तहत रहता है

तुम्हें मैंने अपनी दुनिया माना था दुनिया का कायदा तुम ही भला अब तो प्रतिभा सुबह होने वाली है अब चिराग जलाने से फायदा तुम जाओ कोई देखेगा तो क्या कहेगा सुबह होने वाली है तुम जाओ

हा अब ठीक है इतने विशाल कम्बल के नीचे इतने विशाल बिस्तर पर, मैं अकेला बगल मे बहती नदी और नदी तट पर बहते चिराग

अब ठीक है अब मैं कुछ ढग की बात सोच सकूगा किसने कहा था कि धरती गोल है गोल धरती तभी दिखती है जब उसके अन्दर नफरत ही नफरत भरी होती है हाथ मे ली और लुढका दी अन्दर प्रेम हो जाये तो सब कुछ चपटा दिखने लगता है सब चीजें ठहरकर चलने लगती हैं प्रतिभा कैसे ठहर-ठहरकर चलती है कितनी धरती उसके शरीर मे बन्द है वह आनन्द क्या कहा करता था जानना मुश्किल है कि आदमी और औरत मे से कौन स्पेस है और कौन टाइम पर यह है कि दोनो मिल जाते हैं तो टाइम और स्पेस चेतना गायब हो जाती है अकेले मे न स्पेस होता है न टाइम न धरती गोल है न चपटी वह सरकस होता है न आकाश मे लटके झूले एक पर लडका एक पर लडकी दोनो न उडान भरी एक ही वक्त और एक ही झूले पर से पाव हटा दिये कलाबाजी खायी और आकाश के केन्द्र बिन्दु पर एक ने दूसरे के हाथ पकड लिए

नही पकड सके तो दोनो जमीन पर और पूछो उन दोनो से कि धरती गोल है कि चपटी

सुधीर ने करवट ली मरते हुए चौपाए की तरह।

मुझे माफ करना प्रतिभा मैंने तुम्हें बहुत कष्ट दिया कोई भी व्यक्ति अपने स्वभाव को पिंजरे म बन्द करके शरीर स काम नही ल सकता वह भी किसी के आधार या किसी की प्रसन्नता क लिए तुम्हें पता है प्रतिभा मैं तुम पर तुम्हारी इस शक्ति क कारण ही मुग्ध रहा। तुम मे जो करुणा मेरे प्रति पदा हुई वह मेरे इतने दिनो तक जीवित रहने का आधार बनी तुम यह न समझना मैं तुमसे नाराज होकर जा रहा हू तुम्हें पता है मैं क्यों जा रहा हू मेरे मुह का स्वाद खराब हो गया है अब कुछ भी अच्छा नही लगता और ऐसे मे डर है कि मैं हर चीज का

बेस्वाद मानने लगू इससे पहले कि लोग मुझे पागल समझने लगे मैं जा रहा हू तुम

पता नही मेरे मुह का स्वाद क्यो खराब हुआ है? एक अपराध एक मुह का स्वाद ठीक कर देता है और दूसरे के मुह का स्वाद खराब जरूर मेरा ही दोष रहा होगा मैं अच्छा आदमी नही था इसलिए अपराधा का स्वाद लेना चाहता था मैं जीवन भर बेस्वाद पीता रहा और मौत को अपनी तरफ खिसकाता रहा पर मौत फिर तुम मिली और तब मैंने जाना, जिस आदमी के मुह का स्वाद खराब हो गया हो उसका जीना कितना निरर्थक होता है सायरा मिली थी कुछ ले गई थी कुछ दे गई थी पर अस्तित्व को खो देने की ताकत उसमे नही थी आनन्द ने आत्महत्या कर ली क्योंकि उसकी जुबान किसी ने टेढी कर दी थी आत्महत्या नही करनी चाहिए मौत को धीरे धीरे आप पास खिसकाना चाहिए तुम धीरे धीरे मेरे पास खिसकती थी। और अब जब कोई उतना ही धीरे-धीरे मेरे पास खिसक रही है तो

सुनो मैं आजाद होने वाला हू तुम्हे पता है हमारे यहा आजादी किसे कहते हैं? किसी को सिर के बल रेत मे गाड दो शुतुरमुग की तरह और समझो कि वह आजाद है तो।

तो क्या? हिचकिया आने लगी हैं शायद तुम याद कर रही हो शायद रमा, सना याद कर रही है ठीक है जरा नदी पर तैरते यह सब चिराग तो बुझा दू और इतनी दूर पदल जाना है जरा देहली तो पट जाए मुझे अब कोई खुद से शिकायत नही है जो अपराध मैंने सत्रह साल की उम्र म किया था या जो अपराध मैंने सत्रह साल की उम्र मे होते देखा था किसी ने मुझ उसकी सजा नही दी मैंने खुद दी सुनो प्रतिभा तुम बुरा न मानना तुमने मेरी चेतना को धार दी धार लगी छुरी चुभती तो है पर खुडी छुरी जानती हो बहुत जुगुप्सा पैदा करती है वह तुमने मेरी चेतना को धार क्यो दी प्रतिभा तुम ऐसा न करती तो कुछ दिन और जी लेता कुछ दिन और कुछ दिन

ता चलता हू चाहता हू तुम्हे खबर हो जाती। रमा और सना तो शायद खुद ही महसूस कर लेंगी और हां, मेरी वह आने वाली पीढ़ी

सदीप और समीर उन्ह कोई बताएगा कि अपराध की बुनियाद पर खडा किया गया महल बहुत भुरभुरा होता है हो सके तो प्रतिभा तुम उन्ह बताना -

एक आखिरी बात करुणा के कारण तुम भी अन्दर के मच को नकारकर मुझे प्रेम का नाटक करती तो मैं मानता कि मुझ पर एक और हत्या का भार आ गया है तुमने मुझे बचा लिया प्रतिभा तुम।

फिर हिचकी आ रही है पर इस बार शायद अकेली नही है मुद्दत म छाती मे अटकी सास की गाठ को भी खोलकर ला रही है चलू मैं भी उन लोगो के साथ निकल चलू सुबह हो रही है उससे पहले कि आकाश म रग बिखरें, धरती के दूसरे छोर के अधेरे म खो जाऊ अलविदा प्रतिभा रमा सज्ञा।

## 13

सुबह हो गई है। हरे कोपीन म लिपटी खडी सद्यस्नाता धवलवदना कोठी की पहली मजिल की बालकनी पर एक आराम कुर्सी पर बैठी प्रतिभा नीले खुले स्कीन पर खुले खाली कनवास को देख रही है। उसके मन शरीर म कई दिन से एक उमस सी भरी है। रात भर बारिश बरसी है। कोठी के माथे पर बिखरे हरे भर बाल गीले हैं बादल सारी रात तक इन बालो को भिगोते रहे सूरज निकलते ही शरारत से भाग गए प्रतिभा जानती है गीला शरीर सूरज की तपिश से नही सूखता सूरज रोशनी देता है गीले मन को सुखान की ताकत सूरज म नही होती हा हवा तेज चले तो सूखी रेतीली हवा गीले स गीला शरीर सूख जाता है।

सना पास हो गयी है अच्छे नम्बरो मे बहुत 'ब्राइट' है भास्कर से अब नही मिलती पूछती हू तो बस हस देती है घर सभाल लेगी।

पहले कहते हैं, बहुत पढती सोचती थी अब सिफ घर तक जाती सडक के बारे म सोचती है

सुधीर तुमने अच्छा नही किया लौट आओ सब ठीक हो जाएगा।

रमा बीमार रहने लगी है उसका बदन सूख रहा है रूखी रेतीली हवा से।

सूरज ऊपर चढ रहा है
अविनाश आज सुबह चले गए।
बच्चे स्कूल से ोपहर को आएगे
कितनी देर से नौकर भी कुछ पूछने नही आया।
कितना अकेला माहौल है।
सूरज ऊपर चढ रहा है।
नौकर आया है—डाक बीबी जी।
एक ही चिटठी है।
प्रतिभा ने खोल डाली—सरकारी कागज है।
लिखा है।



एक लाश के पास की गीली रेत मे आपका पता लिखा पाया। आपको सूचना दी जा रही है आकर शिनाख्त करें। चिटठी मिलने के तीन दिन के अन्दर अन्दर। नही तो लावारिस मानकर अन्तिम सस्कार कर दिया जाएगा—पुलिस महकमा बनारस।

प्रतिभा ने सिर पीछे कुर्सी पर टिका दिया है। धीरे ही होठो ही होठो म कहा—कर दो—अतिम सस्कार भी तुम्ही कर दो।

और अविनाश क आने पर कहा है—सुधीर मर गया। अविनाश ने चौंककर पूछा है—खबर आयी है ? रमा को खबर कर दी ? मैं जाऊ ?

प्रतिभा न मोह जड भाव से कहा, "रहने दो, उनके लिए तो वह मुद्दत हुए मर गया था, अब तो सिर्फ मर लिए मरा है "

अविनाश न त्रस्त आखो से प्रतिभा की तरफ देखा है और उसके ठीक सामने कुर्सी पर बठकर उसके दानो घुटनो पर अपने दोनों हाथ रख लिए है

सूरज आकाश मे बनी किसी गुफा म फस गया है।

□□